वासनात् ॥ असाध्यत्वेपि भूयिष्ठं गात्राणां सदनं भवेत् ॥ २१ ॥

उदररोगी, प्रमेहवाले, कुष्ठी और स्थूल मनुष्य ये अवश्य स्थापनवस्तिके योग्य होते हैं इन्हें अनुवासनवस्ति कभी नहीं देवे ॥ २० ॥ इनको अनुवासनवस्ति कर देनेसे इनके विकारोंमें असाध्यता हो जाती है और असाध्यता होकर शरीरमें बहुत शिथिलता हो जाती है ॥ २१ ॥

पक्वाशये तथा श्रोण्यां नाभ्यधस्ताच्च सर्वतः ॥ सम्यक्प्रणिहितो वस्तिः स्थानेष्वेतेषु तिष्ठति ॥ २२ ॥ पक्वाशयाद्वस्तिवीर्यं खै देह- मुपसर्पति ॥ वृक्षमूले निषिक्तानामपां वीर्यमिव द्रुमम् ॥ २३ ॥ स चापि सहसा वस्तिः केवलः समलोपि वा ॥ प्रत्येति त्वनि- लैर्वीर्यमपानाद्यैर्विनीयते ॥ २४ ॥ वीर्येण वस्तिरादत्ते दोषा- नापादमस्तकात् ॥ पक्वाशयस्थोवरगो भूमेरर्को रसानिव ॥ २५ ॥

यथोक्त प्रकारसे उपयोग कीहुई वस्ति पक्वाशय तथा कमर, नाभिके नीचे सब जगह इन स्थानोंमें स्थित होती है ॥ २२ ॥ पक्वाशयसे वस्तिका पराक्रम सूक्ष्म छिद्रोंके द्वारा समस्त शरीरमें इस प्रकारसे पहुँचता है जैसे वृक्षकी जडमें सींचे हुए जलका गुण समस्त वृक्षमें पहुँचजाता है ॥ २३ ॥ वह वस्तिद्रव्य शीघ्रही केवल या मलसे मिलकर उलटा गिर जाता है, अपानादिक वायुओंसे वीर्यको (शरीरमें) प्राप्त कर देता है ॥ २४ ॥ वस्ति पक्वाशयमें स्थित (प्राप्त) होकर पैरोंसे लेकर मस्तक पर्यंतके दोषोंको खींच लेती है जैसे आकाशमें रहकर सूर्य पृथ्वीके रस (नमी) को खींचता है ॥ २५ ॥

स कटीपृष्ठकोष्ठस्थान्वीर्येणालोड्य संचयान् ॥ उत्खातमूलान्हरति दोषाणां साधुयोजितः ॥ २६ ॥ दोषत्रयस्य यस्माच्च प्रकोपे वायुरीश्वरः ॥ तस्मात्तस्यातिवृद्धस्य शरीरमभिनिघ्नतः ॥ २७ ॥ वायोर्विहन्ते वेगं नान्या वस्ते ऋते क्रिया ॥ पवनाविद्धतो- यस्य वेलावेगामिवोदधेः ॥ २८ ॥ शरीरोपचयं वर्णं बलमारोग्य- मायुषः ॥ कुरुते परिवृद्धिं च वस्तिः सम्यगुपासितः ॥ २९ ॥

अच्छे वैद्यकी उपयोग कीहुई वस्ति कटिप्रदेश, पीठ, कोष्ठ (पेट) इन स्थानोंमें हुए दोषोंके संचयको विलोडन करके जडसे उखाडकर नष्ट करदेती है ॥ २६ ॥

(श्लो० २३) खैः सूक्ष्मछिद्रैः ।

(श्लो० २७ । २८) अनयोर्मिलित्वान्वयः । ईश्वरः प्रधानः । वेला उत्तुंगकूलमर्यादा ।

क्योंकि तीनों दोषोंके कोप होनेमें प्रधान और प्रेरक वायु ही है इससे जब वायु चढकर शरीरका नाश करने लगे तब उस वायुके वेगको वस्तिकर्मके सिवाय कोई नहीं रोक सकता है जैसे पवनसे उलझते हुए समुद्रके वेगको वेला ( ऊँचे तट ) के सिवाय कोई नहीं रोक सकता है ॥ २७ ॥ २८ ॥ यथोक्त प्रकारसे उपयोग कीहुई वस्ति शरीरकी मुटाई, रूप, बल, आरोग्य तथा आयुकी वृद्धि करतीहै॥ २९॥

## वस्तिकी व्यापत्तियां ।

### प्रणिधान दोष और नेत्रदोष ।

**अत ऊर्द्धं व्यापदो वक्ष्यामः तत्र नेत्रं चलितं विवर्तितं पार्श्वावपीडितमत्युत्क्षिप्तमवसन्नं तिर्यक्क्षिप्तमिति षट् प्रणिधानदोषाः ॥ ॥ ३० ॥ अतिस्थूलं कर्कशमवनतमणुभिन्नं सन्निकृष्टविप्रकृष्टकर्णिकं सूक्ष्मातिच्छिद्रमतिदीर्घमतिह्रस्वमित्येकादशनेत्रदोषाः॥३१॥**

इसके अगाडी हम वस्तिकी व्यापत्तियों ( खराबियों तथा उपाधियों ) का वर्णन करते हैं इनमेंसे ६ "प्रणिधानदोष" अर्थात् नाली प्रवेश करके लगानेके दोष होते हैं जैसे १ नेत्र ( नली ) कंपित होवे, २ उलट आवे, ३ एक पार्श्वमें रगडी जावे, ४ ऊपरकी तरफ झुकाव हो, ५ अवसन्न ( नीचेको झुकाव हो), ६ टेढी तरफ झुकाव हो ॥ ३० ॥ "नेत्र(नली) दोष" १ अति मोटी हो, २ खरदरी हो, ३ टेढी हो, ४ पतली हो, ५ फटी या टूटी हो, ६ जिसके अति निकट किनारा हो, ७ दूर किनारा हो, ८ बारीक छिद्र हो, ९ अति चौडा छिद्र हो, १० नली अति लंबी हो, ११ अत्यंत छोटी हो ये ११ नेत्रके दोष हैं ॥ ३१ ॥

### वस्ति और अवपीडनके दोष ।

**बहुलताल्पता सच्छिद्रता प्रस्तीर्णता दुर्बद्धतेति पंच वस्तिदोषाः॥ ॥ ३२ ॥ अतिपीडितता शिथिलपीडितता भूयोभूयोऽवपीडनं कालातिक्रम इति चत्वारः पीडनदोषाः ॥ ३३ ॥**

"वस्तिदोष" १ बहुत बडी होना, २ अति छोटी होना, ३ उसमें छिद्र होना, ४ बहुत फैली हुई होना, ५ ठीक बांधी न जाना ये पांच वस्तिके दोष होते हैं ॥ ॥ ३२ ॥ "अवपीडनदोष" १ अति दबा देना, २ शिथिलतासे दबाना, ३ बारबार या कईवार थोडा थोडा दबाना, ४ समय चूककर दबाना ये चार अवपीडन अर्थात् दबानेके दोष हैं ॥ ३३ ॥

### द्रव्य और शय्याके दोष ।

**आमताहीनतातिमात्रताऽतिशीततात्युष्णताऽतितीक्ष्णताऽतिमृदु-**

**ताऽतिस्निग्धताऽतिरूक्षताऽतिसांद्रताऽतिद्रवतेत्येकादश द्रव्य-दोषाः ॥ ३४ ॥ अवाक्शीर्षोच्छीर्षन्युब्जोत्तानसंकुचितदेहस्थितता दक्षिणपार्श्वशायिनः प्रदानमिति सप्त शय्यादोषाः ॥ ३५ ॥**

"द्रव्यदोष" १ कच्चा रहना, २ कम मात्रा होना, ३ अति मात्रा होना, ४ अति शीतलता, ५ अति उष्णता, ६ अति तीक्ष्णता, ७ अति मृदुता, ८ अति स्निग्धता, ९ अति रूक्षता, १० अति गाढापन, ११ अति पतलापन ये ग्यारह दोष द्रव्य अर्थात औषधके होते हैं ॥ ३४ ॥ "शय्यादोष" १ नीचा शिर करना, २ ऊंचा शिर करना, ३ ओंधा सोना, ४ ऊपरको पाँव करके सोना, ५ देह सकोडना, ६ स्थितता ( बैठे होना ), ७ दाहिनी करवट सोनेमें वस्ति देना ये सात शय्या अर्थात् वस्तिके समय सोनेके दोष हैं ॥ ३५ ॥

**एवमेताश्चतुश्चत्वारिंशद्व्यापदो वैद्यनिमित्ताः । आतुरनिमित्ताः पंचदश आतुरोपद्रवचिकित्सिते वक्ष्यंते ॥ ३६ ॥**

इस प्रकार ये पूर्वोक्त चवालीस व्यापत्तियां वस्तिकर्ममें वैद्यके कारणसे ( वैद्यकी असावधानीसे ) होती हैं और रोगीके कारण ( असावधानी ) से जो १५ व्याप-त्तियां वस्तिकर्ममें होती हैं वे अगाडी आतुरोपद्रव चिकित्साध्यायमें वर्णन की जावेंगी ॥ ३६ ॥

( वक्तव्य ) शय्या ( सोने ) के दोष तो रोगीके कारणसे होते हैं वे वैद्यनिमित्त-व्यापत्तियोंमें क्यों लिखेगए इसका समाधान यह है कि सावधान वैद्यको चाहिये कि उस समय रोगीको यथोक्त प्रकारसे सुलावे ॥

**स्नेहस्त्वष्टाभिः कारणैः प्रतिहतो न प्रत्यागच्छति त्रिभिर्दोषैरशना-भिभूतो मलव्यामिश्रो दूरानुप्रविष्टोऽस्विन्नस्यानुष्णोऽल्पोऽभुक्त-वतोऽल्पाशनस्य चेति वैद्यातुरनिमित्ता भवन्ति ॥ ३७ ॥**

स्नेहवस्तिमें स्नेह आठ कारणोंसे अवरुद्ध होकर उलटा नहीं निकलता है । १ तीनों दोषोंसे, २ भोजनमें अभिभूत ( प्राप्त ) होनेसे, ३ मलमें मिलनेसे, ४ दूर पहुँच जानेसे, ५ विना स्वेद किये हुए, ६ ठंढा होनेसे, ७ कम होनेसे, ८ थोडा भोजन करनेसे ( अर्थात् थोडासा भोजनकर वस्ति करानेसे ) ये आठ ८ कारण स्नेह उलटा नहीं निकलनेके हैं ये वैद्य और रोगी दोनोंके कारणसे होते हैं ॥ ३७ ॥

**अयोगस्तूभयोराध्मानं परिकर्तिका परिस्रावः प्रवाहिका हृदयोप-**

( वा० ३५ ) अवाक्शीर्षं निम्नशिरस्कः । उच्छीर्षं ऊर्ध्वशिरस्कः । न्युब्ज अधोमुखः ।
( वा० ३७ ) प्रतिहतो रुद्धः । अभिभूतः मिश्रितः ।

**सरणं अंगग्रहोऽतियोगो जीवादानमिति नव व्यापदो वैद्यनिमित्ता भवंति ॥ ३८ ॥ भवति चात्र—**

अयोग होना दोनोंके कारणसे होता है और आध्मान ( अफारा ), परिकर्तिका, परिस्राव, प्रवाहिका, हृदयोपसरण, अंगग्रह, अतियोग और जीवादान ये उपाधियां वस्तिकर्ममें भी होती हैं ( इनके लक्षण और अर्थ पिछाडी वमनविरेचनव्यापच्चिकित्साध्यायमें कह चुकेहैं ) ये वैद्यके कारणसे होती हैं ॥ ३८ ॥यहां श्लोक हैं—

**षट्सप्ततिः समासेन व्यापदः परिकीर्तिताः ॥**
**तासां वक्ष्यामि विज्ञानं सिद्धिं च तदनंतरम् ॥ ३९ ॥**

**इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सितस्थाने पंचत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥**

वस्तिके और वस्तिकर्मके ७६ दोष ( उपद्रव ) संक्षेपतासे वर्णन किये अब अगाडी उनके विज्ञान ( लक्षण ) और उसके पीछे सिद्धि ( यत्न ) वर्णन करेंगे ॥ ३९ ॥

इति प० मुरलीधरवि० सुश्रुतसं० भा०टी० चिकित्सितस्थाने पंचत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥

---

## षट्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ३६.

**अथातो नेत्रवस्तिव्यापच्चिकित्सितं व्याख्यास्यामः ।**

यहांसे अगाडी अब हम नेत्र और वस्तिकी व्यापत्तियोंकी चिकित्साका व्याख्यान करते हैं ।

### नेत्रप्रणिधानदोषके लक्षण और यत्न ।

**अथ नेत्रे विचलिते तथा चैव विवर्तिते ॥ गुदे क्षतं रुजा वा स्यात्तत्र सद्यःक्षतक्रिया ॥ १ ॥ अत्युत्क्षिप्तेऽवसन्ने च नेत्रे पायौ भवेद्रुजा ॥ विधिरत्रापि पित्तघ्नः कार्यः स्नेहैश्च सेचनम् ॥ २ ॥ तिर्यक्प्रणिहिते नेत्रे तथा पार्श्वावपीडिते ॥ मुखस्यावरणाद्वस्तिर्न सम्यक्प्रतिपद्यते ॥ ऋजुनेत्रं विधेयं स्यात्तत्र सम्यग्विजानता ॥ ३ ॥**

यदि नेत्र ( नली ) हिलजावे ( कंपित हो ) अथवा विवर्तित होवे तो गुदामें जखम और पीडा होती है इसमें सद्यःक्षतकी चिकित्सा करे ॥ १ ॥ यदि नली ऊपरको हो या नीचेको झुकजावे तो गुदामें पीडा होती है इसमें स्नेहका सेचन और पित्तनाशक विधि करनी चाहिये ॥ २ ॥ यदि तिरछी नली होजावे या पसवाडेकी तरफ झुक जावे तो मुख रुकजानेसे ठीक वस्तिकर्म नहीं होता ( ठीक औषध नहीं पहुँचती) इस लिये बुद्धिमान्को चाहिये कि नली सावधानतासे सीधी रक्खे ॥ ३ ॥

नेत्रदोषके लक्षण और यत्न ।

अतिस्थूले कर्कशे च नेत्रे चावनते तथा ॥ गुदे भवेत्क्षतं रुक् च साधनं पूर्ववत्स्मृतम् ॥ ४ ॥ आसन्नकर्णिके नेत्रे भिन्नेणौ वाप्यपार्थकः ॥ अवसेको भवेद्वस्तेस्तस्माद्दोषान्विवर्जयेत् ॥ ५ ॥ प्रकृष्टकर्णिके रक्तं गुदमर्मप्रपीडनात् ॥ क्षरत्यत्रापि पित्तघ्नो विधिर्बस्तिश्च पिच्छलः ॥ ६ ॥ ह्रस्वे त्वणुस्रोतसि च क्लेशो वस्तिश्च पूर्ववत् ॥ प्रत्यागच्छंस्ततः कुर्याद्रोगान्वस्तिविघातजान् ॥ ७ ॥ दीर्घे महास्रोतसि च ज्ञेयमत्यवपीडवत् ॥ ८ ॥

यदि नली अत्यन्त मोटी हो और खरदरी हो या टेढी हो तो गुदामें घाव और पीडा होवे इसमें भी पहलेके अनुसार सद्यःक्षतकी चिकित्सा करे ॥ ४ ॥ अतिनिकट किनारा हो या नली फटी टूटी हो या पतली हो तो वस्ति निरर्थक होतीहै औषध वस्तिके स्थानमें ठीक न पहुँचकर गिरजाती है ) इससे इन दोषोंको दूर करे ॥ ५ ॥ यदि नलीमें किनारा दूर हो तो गुदाके मर्मस्थानमें नली पहुँचकर उसमें पीडा करनेसे रुधिर निकलता है इसमें पित्तघ्नक्रिया करे और पिच्छलबस्ति करे ॥ ६ ॥ नली बहुत छोटी हो या छिद्र छोटा हो तो पूर्ववत् ( आसन्नकर्णिकाके तुल्य ) क्लेश होना है उसमेंसे द्रव्य उलटा आनेमें वस्तिविघातजन्य ( मूत्राघातादि ) रोग पैदा करता है ॥ ७ ॥ यदि नली बहुत बडी या उसका छिद्र बहुत बडा हो तो अत्यवपीडनके समान दोष होता है ॥ ८ ॥

वस्तिदोषोंके लक्षण और यत्न ।

प्रस्तीर्णे बहले चापि वस्तौ दुर्बद्धदोषवत् ॥ वस्तावल्पेऽल्पता वापि द्रव्यस्याल्पगुणा मताः ॥ दुर्बद्धे चाणुभिन्ने च विज्ञेयं भिन्ननेत्रवत् ॥ ९ ॥

यदि वस्ति चौडी ( फैली ) जादा हो या बडी हो तो दुर्बद्धके समान दोष होता है ( औषध ठीक नहीं पहुँचती ) और जो वस्ति छोटी हो तो उसमें औषध स्वल्प आवेगी और औषध स्वल्प आवेगी तो गुण भी अल्प होगा दुर्बद्ध ( ठीक न बँधने ) में या अणुभिन्न ( छिद्र ) होनेमें भिन्न नेत्रके समान निरर्थक होता है ॥ ९ ॥

पीडनदोषके लक्षण और यत्न ।

अतिप्रपीडितो वस्तिः प्रयात्यामाशयं ततः ॥ वातेरितो नासिका-

**भ्यां मुखतो वा प्रपद्यते ॥ १० ॥ तत्र तूर्णं गलापीडं कुर्याच्चाप्यवधूननम् ॥ शिरःकायविरेकौ च तीक्ष्णौ सेकांश्च शीतलान् ॥ ११ ॥**

अति जोरसे वस्ति दबानेसे औषध आमाशयमें चली जाती है वायुसे प्रेरित होकर नासिका और मुखसे निकलने लगती है ॥ १० ॥ इसमें शीघ्र गलेको मले और अवधूनन करे ( बाल खोल कर फैलावे ) और शिरोविरेचन और कायाका विरेचन कर तथा शीतल द्रव्योंका सेवन करे ॥ ११ ॥

**शनैः प्रपीडितो वस्तिः पक्वाधानं न गच्छति ॥ न च संपादयत्यर्थंस्तस्माद्युक्तं प्रपीडयेत् ॥ १२ ॥ भूयो भूयोवपीडेन वायुरन्तः प्रपीड्यते ॥ तेनाध्मानं रुजश्चोग्रा यथास्वं तत्र वस्तयः ॥ १३ ॥ कालातिक्रमणात्क्लेशो व्याधिश्चाभिप्रवर्द्धते ॥ तत्र व्याधिबलघ्नं तु भूयो वस्तिं निधापयेत् ॥ १४ ॥**

धीरे वस्ति दबानेसे औषध पक्वाशयमें नहीं पहुँचती और प्रयोजन सिद्ध नहीं करती इस कारण यथायोग्य दबावे ॥ १२ ॥ बारबार दबानेसे वायु भीतर पीडित होती है जिससे अफारा और दारुण पीडा होती है इसमें यथायोग्य वस्ति करे ॥ ॥ १३ ॥ समय चूक कर ( ठहरकर ) वस्ति दबानेसे ( वस्तिकर्म करनेसे ) व्याधि बढती है । इसमें व्याधिका बल घटानेके लिये पुनः वस्ति करे ॥ १४ ॥

### द्रव्य ( औषधके ) दोष ।

**गुदोपदेहशोफौ तु स्नेहोऽपक्वः करोति हि ॥ तत्र संशोधनो वस्तिः हितं चापि विरेचनम् ॥ १५ ॥ हीनमात्रावुभौ वस्ती नातिकार्यकरौ मतौ ॥ अतिमात्रौ तथानाहक्लमातीसारकारकौ ॥ १६ ॥ मूर्च्छादाहमतीसारं पित्तं चाप्युष्णतीक्ष्णकौ ॥ ॥ मृदुशीतावुभौ वातविबंधाध्मानकारकौ ॥ १७ ॥ तत्र हीनादिषु हितः प्रत्यनीकक्रियाविधिः ॥ तत्र सांद्रे तनुं वस्तिं तनौ सांद्रश्च दापयेत् ॥ १८ ॥ स्निग्धोतिजाड्यकृद्रूक्षः स्तंभाध्मानकृदुच्यते ॥ वस्तिं रूक्षमतिस्निग्धे स्निग्धं रूक्षे च दापयेत् ॥ १९ ॥**

---

( श्लो० ११ ) गलापीडं गलमर्दनम् । अवधूननं केशादि उत्क्षिप्य चालनम् ।
( श्लो० १३ ) अतः- प्रपीड्यते उदरे प्रपीड्यते । ( श्लो० १५ ) गुदोपदेहः गुदलेपनम् ।
( श्लो० १६ ) उभौ वस्ती स्नेहवस्तिर्निरूहणवस्तिश्च । ( श्लो० १८ ) सांद्रः घनः । तनु द्रवः ।

अपक्व ( कच्चा ) स्नेह या औषध गुदामें लिहस जाती है और शोथ पैदा करती-है ऐसा होनेमें शोधनवस्ति करना और विरेचन देना हित है ॥१५॥ हीन मात्राकी दोनों वस्ति ( निरूहण और अनुवासन ) ठीक कार्य नहीं करती तथा अतिमात्राकी दोनों वस्ति अफारा, क्लम और अतीसार पैदा करतीं हैं ॥ १६॥ जादे गरम और तीक्ष्ण औषध मूर्च्छा, दाह, अतीसार और पित्त कारक होती हैं तथा शीतल और मृदु औषध वस्तिमें उपयोग करनेसे वायु और मलका बंध तथा आध्मान(अफारा) करती हैं ॥१७॥ इनमें हीन मात्रा आदि दोष हों तो उनके प्रतिकूल क्रिया करनी चाहिये । यदि सांद्र ( गाढी ) औषधकी वस्ति दी गई हो तो पतली औषधकी वस्ति पुनः देवे और यदि पतली औषधकी दी गई हो तो गाढीकी पुनः देवे ॥ ॥ १८ ॥ अति स्निग्ध द्रव्य जडताकारक है और रूक्ष है, स्तम्भ ( रुकावट ) और अफारा करता है यदि अति स्निग्धवस्तिसे उपद्रव हो तो रूक्षवस्ति देनी चाहिये और जो रूक्ष हो तो स्निग्ध वस्ति देवे ॥ १९ ॥

### शय्यादोषके लक्षण और यत्न ।

**अतिपीडितवद्दोषान्विधिं चाप्यवशीर्षके ॥ उच्छीर्षके समुन्नाहं वस्तिः कुर्याच्च मेहनम् ॥ २० ॥ तत्रोत्तरो हितो वस्तिः सुस्विन्नस्य सुखावहः ॥ न्युब्जस्य वस्तिर्नाप्नोति पक्वाधानं विमार्गगः ॥ ॥२१॥ हृद्गुदं बाधते चात्र वायुः कोष्ठमथापि वा ॥ उत्तानस्यावृते मार्गे वस्तिर्नातः प्रपद्यते ॥ २२ ॥ नेत्रसंवेजनभ्रांतो वायुश्चांतः प्रकुप्यति ॥ देहे संकुचिते दत्तः सक्थ्नोरप्युभयोस्तथा ॥ न सम्यगनिलाविष्टो वस्तिः प्रत्येति देहिनः ॥ २३ ॥**

वस्तिकर्मके समय नीचा शिर करनेसे ( कम्मर नवा देनेसे ) अति पीडितके समान दोष होते हैं और उसीके समान यत्न करना तथा ऊपरको शिर करदेनेसे ( धड़ आगेको उभार देनेसे ), समुन्नाह मेहन ( अर्थात् स्निग्धतायुक्त मूत्रता ) करती है ॥ २०॥ इस लिये ठीक स्वेदन करके सुखपूर्वक यथोक्त शयन कराके उत्तर-वस्ति करावे । और औंधा होनेसे वस्ति पक्वाशयमें नहीं पहुँचती किन्तु कुमार्ग-गामी होजाती है ॥ २१ ॥ इससे हृदय और गुदामें पीडा होती है और वायुसे कोष्ठमें भी पीडा होती है तथा उत्तान ( चित्त हो ऊपरको पावँ करनेसे ) मार्ग

( श्लो० २० ) उच्छीर्षे मेहनं समुन्नाह कुर्यात् । सस्नेहमेहन ससृष्टमूत्रप्रवर्द्धनम् ( इति जैज्जटः ) वृद्धमते चायं पाठोऽन्यथा "उच्छीर्षके समुन्नाहो वस्तेः कृच्छ्रत्वमेहनम्" इति वस्तेः समुन्नाहो वस्तेः सन्नद्धता कृच्छ्रमेहन कृच्छ्रमूत्रता ( इति नि स ) । ( श्लो० २२ ) 'हृद्गुदम्' इत्यत्र हृद्दमिति वा पाठः ।

रुक जाता है और वस्ति भीतर नहीं पहुँचती ॥ २२ ॥ नेत्र ( नली ) के हिलनेसे भ्रमित हुआ वायु भीतर कुपित होता है । देह सकोड़ने तथा दोनों साथल संकोडनेसे वायुसे मिश्रित वस्ति ठीक उलटी नहीं आ सकती है ॥ २३ ॥

**स्थितस्य वस्तिर्दत्तस्तु क्षिप्रमायात्यवाङ्मुखः ॥ न चाशयं तर्पयति तस्मान्नार्थकरो हि सः ॥ २४ ॥ नाप्नोति वस्तिर्दत्तस्तु कृत्स्नं पक्काशयं पुनः ॥ दक्षिणाश्रितपार्श्वस्य वामपार्श्वानुगो हितः ॥ २५ ॥ न्युब्जादीनां प्रदानं च वस्तेर्नैव प्रशस्यते ॥ पश्चादनिलकोपोऽत्र यथास्वं तत्र कारयेत् ॥ २६ ॥**

बैठे हुए मनुष्यके वस्ति देनेसे औषध शीघ्रही उलटी निकल पडती है वह आशयोंको तृप्त नहीं करती इससे निरर्थक होजाती है ॥ २४ ॥ दाहिनी करवट लेटे हुए मनुष्यके वस्तिकर्म करनेसे पूर्ण पक्काशयमें नहीं प्राप्त होती इस वास्ते बाई करवटमें वस्तिकर्म करना हितकारक होता है ॥ २५ ॥ औंधे आदि मनुष्योंके वस्तिकर्म करना श्रेष्ठ नहीं क्योंकि इनमें पीछे वायुका कोप होता है इस कारण यथायोग्य रीतिसे वस्तिकर्म करना चाहिये ॥ २६ ॥

**व्यापदः स्नेहवस्तेस्तु वक्ष्यन्तेऽत्र चिकित्सिते ॥**
**अयोगाद्यास्तु वक्ष्यामि व्यापदः सचिकित्सिताः ॥ २७ ॥**

स्नेहवस्ति ( अनुवासनवस्ति ) की व्यापत्तियां (उपाधियां ) यहांसे अगले अध्यायमें ( अनुवासनवस्तिचिकित्सामें ) वर्णन करेंगे यहां अब अयोगादिक व्यापत्तियोंको चिकित्सासहित कहते हैं ॥ २७ ॥

### अयोगका लक्षण और यत्न ।

**अनुष्णोल्पौषधो हीनो वस्तिर्नैति प्रयोजितः ॥ विष्टब्धाध्मानशूलैश्च तमयोगं प्रचक्षते ॥ तत्र तीक्ष्णो हितो वस्तिस्तीक्ष्णं चापि विरेचनम् ॥ २८ ॥**

जो ठंढी, थोडी, हीन पराक्रमवाली औषध वस्तिमें उपयोग कीजावे वह ठीक नहीं होती, विष्टंभ, आध्मान ( अफारा ) और शूल पैदा करती है उसे अयोग कहते हैं इसमें फिर तीक्ष्ण वस्ति करना चाहिये और तीक्ष्ण विरेचन भी देवे ॥ २८ ॥

### आध्मानका लक्षण और यत्न ।

**सशेषान्ने तथा भुक्ते बहुदोषे च योजितः ॥ अत्याशितस्यातिबहुर्वस्तिर्मन्दोष्ण एव च ॥ २९ ॥ अनुष्णलवणस्नेहो ह्यतिमात्रोथवा**

पुनः ॥ तथा बहुपुरीषं च क्षिप्रमाध्मापयेन्नरम् ॥ ३० ॥ हृत्कटीपार्श्वपृष्ठेषु शूलं तत्राति दारुणम् ॥ तत्र तीक्ष्णतरो वस्तिर्हितं चाप्यनुवासनम् ॥ ३१ ॥

उदरमें अन्न शेष रहने पर, भोजन करनेमें जिसके बहुत दोष बढे हों, जिसने बहुत भोजन किया हो उसके वस्तिकर्म करनेसे तथा बहुत वस्ति या कम गरम औषधी ॥ २९ ॥ ठंढी, विना लवण और चिकनाईकी तथा अधिक औषधकी वस्ति तथा जिसके विष्ठा बहुत हो ऐसे मनुष्यको वस्ति आध्मान ( अफारा ) करती है ॥ ३० ॥ इसमें हृदय, पसवाडा, पीठ इनमें अति दारुण शूल चलता है ऐसा होनेमें अति तीक्ष्ण वस्ति देना तथा अनुवासन भी करना हित होता है ॥ ३१ ॥

परिकर्तिका और परिस्रावके लक्षण तथा यत्न ।

अतितीक्ष्णोष्णलवणो रूक्षो वस्तिः प्रयोजितः ॥ सपित्तं कोपयेद्वायुं कुर्याच्च परिकर्तिकाम् ॥ ३२ ॥ नाभिवस्तिगुदं तत्र छिनत्तीवाति देहिनः ॥ पिच्छावस्तिर्हितस्तत्र स्नेहश्च मधुरैः शृतः ॥ ३३ ॥ अत्यम्ललवणस्तीक्ष्णः परिस्रावाय कल्पते ॥ दौर्बल्यमंगसादश्च जायते तत्र देहिनः ॥ ३४ ॥ परिस्रवेत्ततः पित्तं दाहं संजनयेद्गुदे ॥ पिच्छावस्तिर्हितस्तत्र वस्तिः क्षीरघृतस्य च ॥ ३५ ॥

अति तीक्ष्ण, अति गरम, अति लवणयुक्त रूक्ष औषधकी वस्ति उपयोग करनेसे पित्तयुक्त वायुको कुपित करती है तथा परिकर्तिका ( काटनी ) करती है ॥ ॥ ३२ ॥ इसमें नाभि वस्ति ( मूत्राशय ) और गुदामें कतरनीसी लगती है ऐसा होनेमें पिच्छल वस्ति करनी चाहिये और मधुर द्रव्योंसे सिद्ध किया हुआ स्नेह उपयोग करे ॥ ३३ ॥ अति खटाई, लवण, तीक्ष्ण औषध परिस्राव करनेवाली होती है इसमें मनुष्यको दुबलापन और अंगोंमें थकाव होता है ॥ ३४ ॥ तथा गुदासे पित्त बहने लगता है तथा गुदामें दाह होता है ऐसा होनेमें पिच्छल वस्ति हित होती है और दूध, घृतकी वस्ति हितकारक होती है ॥ ३५ ॥

प्रवाहिका और हृदयोपसरणके लक्षण तथा यत्न ।

प्रवाहिकां भवेत्तीक्ष्णो निरूहात्सानुवासनात् ॥ सदाहशूलं कृच्छ्रेण वासृक्तत्रोपवेश्यते ॥ ३६ ॥ पिच्छावस्तिर्हितस्तत्र पयसा चैव भोजनम् ॥ सर्पिर्मधुरकैः सिद्धं तैलं चाप्यनुवासनम् ॥ ३७ ॥ अति-

तीक्ष्णो निरूहो वा सवाते चानुवासनः ॥ हृदयस्योपसरणं कुरुते चांगपीडनम् ॥ ३८ ॥ दोषैस्तत्र रुजास्तास्ता मदो मूर्च्छा-गगौरवम् ॥ सर्वदोषहरं वस्तिं शोधनं तत्र दापयेत् ॥ ३९ ॥

तीक्ष्ण निरूहणके साथही अनुवासन देनेसे प्रवाहिका होजाती है इसमें दाह और शूल होता है, कृच्छ्रतासे रुधिर भी आने लगता है ॥ ३६ ॥ ऐसा होनेमें पिच्छल वस्ति करना चाहिये और दूधके संग भोजन देना तथा मधुर द्रव्योंसे सिद्ध किये घृतको उपयोग और तैलकी अनुवासन वस्ति करना योग्य है ॥ ३७ ॥ अतितीक्ष्ण निरूहण करने तथा वातयुक्तमें अनुवासन करनेसे हृदयमें उपसरण कर जाता है और अंगोंमें पीडन करता है ॥ ३८ ॥ इसमें तीनों दोषोंसे उनही उनकी व्याधियां होती हैं जैसे मद, मूर्च्छा और शरीरका भारीपन, ऐसा करनेमें सब दोषोंके हरने-वाली शोधनवस्ति करना चाहिये ॥ ३९ ॥

### अंगग्रहका लक्षण और यत्न ।

रूक्षस्य बहुवातस्य तथा दुःशयितस्य च ॥ वस्तिरंगग्रहं कुर्याद्रूक्षो मृद्वल्पभेषजः ॥ ४० ॥ तत्रांगसादः प्रस्तंभो जृंभोद्वेष्टनवेपकाः ॥ पर्वभेदश्च तत्रेष्टाः स्वेदाभ्यंजनवस्तयः ॥ ४१ ॥

जो मनुष्य रूखा हो, जिसके बहुत वायु हो तथा जो अयोग्य सोकर वस्ति करावे उसके रूक्ष, मृदु तथा थोडी औषधवाली वस्ति की जावे तो वह अंगग्रह ( अंगोंका अकडना ) करती है ॥ ४० ॥ इसमें अंगमें थकाव और स्तंभ ( अंगोंका रुकजाना ), जमाही, उद्वेष्टन ( हाथ, पाँव दे दे पटकना ) कंप तथा संधियोंका भेदन होना ये उपाधियां होती हैं ऐसा होनेमें हितकारक स्वेद और अभ्यंग तथा पुनः वस्ति करना श्रेष्ठ है ॥ ४१ ॥

### अतियोग और जीवादानके लक्षण तथा यत्न ।

अत्युष्णतीक्ष्णोतिबहुर्दत्तोतिस्वेदितस्य च ॥ अल्पदोषस्य वा वस्ति-रतियोगाय कल्पते ॥ ४२ ॥ विरेचनातियोगेन समानं तच्चिकि-त्सितम् ॥ पिच्छावस्तिप्रयोगश्च तत्र शीतैः सुखावहः ॥ ४३ ॥ अतियोगात्परं यत्र जीवादानं विरिक्तवत् ॥ देयस्तत्र हितश्चापि पिच्छावस्तिः सशोणितः ॥ ४४ ॥

जिस मनुष्यके अल्पदोष हो उसे अति स्वेद कराकर अति गरम तीक्ष्ण और बहुतसी औषधकी वस्ति दीजावे तो वह अतियोग करनेवाली होजाती है ॥४२॥

उसमें विरेचनके अतियोगके ( लक्षण ) होते हैं और उसीके समान चिकित्सा करनी चाहिये तथा पिच्छल वस्ति करना और शीतविधान सुखदायक होता है ॥ ॥ ४३ ॥ अतियोगके बढनेपर जीवादान ( जीवशोणित निकलना ) विरेचनकी भांति वस्तिमेंभी होता है ऐसा होनेमें रुधिरयुक्त पिच्छलवस्तिका देना श्रेष्ठ होताहै ॥ ४४ ॥

**नवैता व्यापदो यास्तु निरूहं प्रत्युदाहृताः ॥ स्नेहवस्तिष्वपि हिता विज्ञेयाः कुशलैरिह ॥ ४५ ॥ इत्युक्ता व्यापदः सर्वाः सलक्षणचिकित्सिताः ॥ भिषजा च तथा कार्यं यथैता न भवंति हि॥४६॥**

ये पूर्व नौ व्यापत्तियां ( उपाधियां ) निरूहण वस्तिकी वर्णन की हैं इसी भांति ये ही स्नेहवस्ति ( अनुवासन ) में भी चतुर वैद्योंको समझ लेनी चाहिये ॥ ॥ ४५ ॥ इस प्रकारसे वस्तिकर्मकी सब उपाधियां लक्षण और चिकित्सा सहित वर्णन कीगई हैं, वैद्यको ऐसी रीतिसे काम करना चाहिये जिससे ये उपाधियां होनेही नहीं पावें ॥ ४६ ॥

### वमन विरेचन और वस्तिमें दिनोंका अंतर ।

**पक्षाद्विरेको वांतस्य ततश्चापि निरूहणम् ॥**
**सद्यो निरूढोऽनुवास्यः सप्तरात्राद्विरेचितः ॥ ४७ ॥**

**इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सितस्थाने षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥**

वमन करानेके १५ दिन पीछे विरेचन देना चाहिये और विरेचनके सात दिन पीछे निरूहणवस्ति करना तथा निरूहणके पीछे सद्यही अनुवासनवस्ति करना उचित है४७॥

इति पं० मुरलीधरवि० सुश्रुतसं० भा० टी० चिकित्सितस्थाने षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥

## सप्तत्रिंशत्तमोऽध्यायः ३७.

### अथातोनुवासनोत्तरवस्तिचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ।

अब यहांसे अगाडी हम अनुवासनवस्ति ( स्नेहनवस्ति ) तथा उत्तरवस्ति ( शिश्नवस्ति ) के विधानरूपक चिकित्साका व्याख्यान करते हैं ।

### अनुवासनका समय और मात्रा ।

**विरेचनात्सप्तरात्रे गते जातबलाय च ॥ कृतान्नायानुवास्याय सम्यग्देयोनुवासनः ॥ १ ॥ यथावयो निरूहाणां या मात्राः परिकीर्तिताः ॥ पादावकृष्टास्ताः कार्याः स्नेहवस्तिषु देहिनाम् ॥ २ ॥**

---

( श्लो० ४७ ) निरूढः पुरुषः सद्य एव दिवसे एवानुवास्यः एतेन दत्तनिरूहोक्तं यथा भवति तथा भोजयित्वाद्रवान्नरेवानुवास्यः विरेचितस्य सप्तरात्रात् परतोऽनुवास्यः नार्वाक् ( इति नि० स० )

विरेचनको सात दिन व्यतीत होजानेपर जब रोगीके बल आ जावे और अनुवासनके योग्य हो जावे तब योग्य पथ्य भोजन कराकर यथोचित अनुवासन वस्ति करना चाहिये ॥ १ ॥ जैसे अवस्थाके अनुसार निरूहणवस्तिमें औषधोंकी मात्रा वर्णन की हैं उससे एक चतुर्थांश कम ( अर्थात् पौनी ) मात्रा स्नेहवस्तिमें मनुष्योंको उपयोग करनी चाहिये ॥ २ ॥

**उत्सृष्टानिलविण्मूत्रे नरे वस्तिं विधापयेत् ॥ एतैर्हि विहितः स्नेहो नैवांतः प्रतिपद्यते ॥३॥ स्नेहवस्तिर्विधेयस्तु नाविशुद्धस्य देहिनः॥ स्नेहवीर्यं तथादत्ते देहं चानु विसर्पति ॥ ४ ॥**

अधोवायु और विष्ठा, मूत्रको त्याग कर ( पाखाने और पेशाबसे निश्चिन्त होकर ) जब रोगी शुद्ध होजावे तब उसके वस्तिकर्म करना चाहिये क्योंकि इन मल, मूत्रादिके अवरोधसे स्नेह भीतर ठीक प्रवेश नहीं होसकता ॥ ३ ॥ विना ( मल, मूत्रादिसे ) शरीर शुद्ध किये स्नेहवस्तिका उपयोग नहीं करना क्योंकि स्नेहवस्ति स्नेहका गुण देकर देहमें फैल जाती है ॥ ४ ॥

( वक्तव्य ) ' अविशुद्धशरीर ' का कई ऐसा अर्थ करते हैं कि वमन, रेचन, निरूहण आदिसे शरीर विना शुद्ध किये स्नेहवस्ति नहीं करना चाहिये ॥

वस्तियोग तैलोंका साधन ।

**अत ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यामि तैलानीह यथाक्रमम् ॥**
**पानान्वासननस्येषु यानि हन्युर्गदान्बहून् ॥ ५ ॥**

इसके अगाडी अब हम तैलोंका यथाक्रम वर्णन करते हैं जो पीने और अनुवासन करने तथा नस्य देनेमें बहुत रोगोंको नाश करें ॥ ५ ॥

**शटीपुष्करकृष्णाह्वामदनामरदारुभिः ॥ शताह्वाकुष्ठयष्ट्याह्ववचाबिल्वहुताशनैः ॥ ६ ॥ सुपिष्टैर्द्विगुणं क्षीरं तैलं तोयचतुर्गुणम् ॥ पक्त्वा वस्तौ विधातव्यं मूढवातानुलोमनम् ॥ ७ ॥ अर्शांसि ग्रहणीदोषमानाहं विषमज्वरम् ॥ कट्यूरुपृष्ठकोष्ठस्थान्वातरोगांश्च नाशयेत् ॥ ८ ॥**

कचूर, पुष्करमूल, पीपल, मैनफल, देवदारु, सोया, कूठ, मुलेठी, वच, बिल्व और चित्रक ॥ ६ ॥ इन्हें पीसकर दूना दूध लेवे और चौगुना जल लेवे, जलसे चौथाई तैल डाले और पकाकर वस्तिमें उपयोग करे यह मूढवायु ( प्रतिलोम-

( श्लो० ५ ) अन्वासनमित्यार्षः ।

वायु ) को अनुलोमन करता है ॥ ७ ॥ तथा बवासीर, ग्रहणीके दोष, आनाह, विषमज्वर तथा कमर, साथल, पीठ और कोठेके वायुरोग इन्हें नष्ट करता है ॥ ८ ॥

**वचापुष्करकुष्ठैलामदनामरसिंधुजैः ॥ काकोलीद्वययष्ट्याह्वमेदायुग्मनराधिपैः ॥ ९ ॥ पाठाजीवकजीवंतीभार्ङ्गीचंदनकट्फलैः ॥ सरलागुरुबिल्वांबुवाजिगंधाग्निवृद्धिभिः ॥१०॥ विडंगारग्वधश्यामात्रिवृन्मागधिकार्द्धिभिः ॥ पिष्टैस्तैलं पचेत्क्षीरं पंचमूलैरसान्वितम् ॥ ११ ॥ गुल्मानाहाग्निरवंगार्शोग्रहणीमूत्रसंगिताम् ॥ अन्वासनविधौ युक्तं शस्यतेऽनिलरोगिणाम् ॥ १२ ॥**

वच, पुष्करमूल, कूट, इलायची, मैनफल, देवदारु, सैंधानमक, काकोली, क्षीरकाकोली, मुलेठी, मेदा, महामेदा, किरमाला ॥ ९ ॥ पाठा, जीवक, जीवंती, भारंगी, चंदन, कायफल, सरला ( निशोथ ), अगुरु, बिल्व, नेत्रवाला, असगंध, चित्रक, वृद्धि ॥ १० ॥ वायविडंग, अमलतास, वृद्धदारु, निसोथ, पीपल, ऋद्धि इन्हें पीस ( कल्क बना ) तैल पकावे उसमें पकतेमें दूध और बृहत्पंचमूलका क्वाथ डाल दे ॥ ११ ॥ यह तैल वस्तिमें उपयोग करनेसे गुल्म, अफारा, अग्निकी मंदता, बवासीर, ग्रहणी, मूत्ररुकना इनमें श्रेष्ठ है तथा वातरोगियोंके लिये श्रेष्ठ है ॥ १२ ॥

( वक्तव्य ) जो औषधी किसी योगमें दो वार आवे उसे दुगुनी लेना जैसे पूर्वोक्त तैलमें कृतमाल और निशोथका दो वार पाठ है इससे इनकी द्विगुण मात्रा लेनी चाहिये ।

**चित्रकातिविषापाठादंतीबिल्ववचामिषैः ॥ सरलांशुमतीरास्नानीलिनीचतुरंगुलैः ॥१३॥ चव्याजमोदकाकोलीमेदायुग्मसुरद्रुमैः ॥ जीवकर्षभवर्षाभूवस्तगंधशताह्वयैः ॥ १४ ॥ रेणवश्वगंधामंजिष्ठाशटी पुष्करतस्करैः ॥ सक्षीरं विपचेत्तैलं मारुतामयनाशनम् ॥ ॥ १५ ॥ गृध्रसीखंजकुब्जाढ्यमूत्रोदावर्तरोगिणाम् ॥ शस्यतेऽल्पबलाग्नीनां वस्तावाशुनियोजितम् ॥ १६ ॥**

---

( श्लो० ९ । १२ ) नराधिपः कृतमालः, सरला त्रिवृत्, पंचमूलं बिल्वादि । अत्र तैले नामान्तरेण पुनःपठितयोश्चारग्वधसरलयोर्द्विगुणा मात्रा देया । उक्तं च-'घृते तैले च युक्ते यद्द्रव्यं तु पुनरुच्यते ॥ तज्ज्ञातव्यमिहाचार्यैर्भागतो द्विगुणं मतम् ॥१॥' ( इति नि० सं० ) । ( श्लो० १३ । १६ ) आमिषः गुग्गुलुः । अंशुमती शालपर्णी, तस्करः चोरकः ।

चित्रक, अतीस, पाठा, दंती, बिल्व, वच, गुग्गुलु, निशोथ, अंशुमती ( शालपर्णी ), रास्ना, नीलनी, किरमाला ॥ १३ ॥ चव्य, अजमोद, काकोली, मेदा, महामेदा, देवदारु, जीवक, ऋषभक, पुनर्नवा, अजगंधा, शतावरी ॥ १४ ॥ रेणु ( रेणुका या पित्तपापडा ), असगंध, मंजीठ, कचूर, पुष्करमूल, तस्कर ( चोरक ) इन्हें ( कल्ककर ) दूध युक्त तेल पकावे यह तैल वायुके रोगोंको नाश करनेवाला है ॥ १५ ॥ इसको वस्तिमें उपयोग करनेसे गृध्रसीवायु, खंजवायु, कुबडापन, आढचवायु, मूत्रदोष, उदावर्त इन रोगवालोंको श्रेष्ठ है तथा मंदाग्निवालोंको भी हितकारक है ॥ १६ ॥

भूतिकैरण्डवर्षाभूरास्नावृषकरोहिषैः ॥ दशमूलसहाभार्ङ्गीषड्ग्रंथासुरदारुभिः ॥ १७ ॥ बलानागबलामूर्वावाजिगंधामृताह्वयैः ॥ सहाचरवरीविश्वाकाकनासाविदारिभिः ॥ १८ ॥ यवमाषातसीकोलकुलत्थैः क्वथितैः शृतम् ॥ जीवनीयप्रतीवापं तैलं क्षीरचतुर्गुणम् ॥ १९ ॥ जंघोरुत्रिकपार्श्वांसबाहुमन्याशिरःस्थितान् ॥ हन्याद्वातविकारांस्तु वस्तियोगैर्निषेवितम् ॥ २० ॥

कायफल, अंरड, सांठी, रास्ना, अडूसा, रोहित ( रोसा) दशमूल, सहा (शालपर्णी ), भारंगी, पीपलीमूल, देवदारु ॥ १७ ॥ खिरेंटी, नागबला ( गुलशकरी ), मूर्वा, असगंध, गिलोय, कुरंट, शतावरी, सोंठ, काकनासा, विदारीकंद ॥ १८ ॥ जौ, उड़द, अलसी, बेर, कुलथी इनका क्वाथ करके तैल पकावे और पकतेमें जीवनीयगणका प्रतीवाप दे ( डाल दे ) तथा चौगुना दूधभी डाले ॥ १९ ॥ यह तैल वस्तिमें उपयोग करनेसे जंघा ( पिंडली ), ऊरु ( साथल ), त्रिकस्थान (कमर चूतडोंका जोड ), पसवाड़े, अंस ( खोंदे ), हाथ, मन्या ( गरदनके पट्टे ) और शिर इतने स्थानोंके वायुरोगोंको नष्ट करता है ॥ २० ॥

जीवंत्यातिबलामेदाकाकोलीद्वयजीवकैः ॥ ऋषभातिविषाकृष्णाकाकनासावचामरैः ॥ २१ ॥ रास्नामदनयष्ट्याह्वसरलाभीरुचंदनैः ॥ स्वयंगुप्ताशटीशृंगीकलसीसारिवाह्वयैः ॥ २२ ॥ पिष्टैस्तैलं घृतं पक्वं क्षीरेणाष्टगुणेन तु ॥ तच्चानुवासने देयं शुक्राग्निबलवर्द्धनम् ॥ २३ ॥

---

( श्लो० १७ । २० ) भूतिकः कट्फलः । सहाचरः सहचरः कुरट इति । ( श्लो० २१ ) अमरः देवदारुः । ( श्लो० २२ ) भीरुः शतावरी, कलसी पृश्निपर्णी ।

बृंहणं वातपित्तघ्नं गुल्मानाहहरं परम् ॥ नस्ये पाने च संयुक्तमूर्द्ध्वजत्रुगदापहम् ॥ २४ ॥

जीवंती, अतिबला, मेदा, काकोली, क्षीरकाकोली, जीवक, ऋषभक, अतीस, पीपल, काकनासा, वच, देवदारु ॥ २१ ॥ रास्ना, मैनफल, मुलेठी, निसोथ, भीरु, ( शतावरी ), चंदनके बीज, कचूर, काकडासींगी, पृश्निपर्णी, सारिवा ॥ २२ ॥ इनको कल्ककी भांति पीसे और फिर इसमें तैल तथा घृत पकावे, पकते समय आठगुना दूध डाले फिर इसे अनुवासनवस्तिमें देवे यह वीर्य, जठराग्नि और बल बढानेवाले हैं ॥ २३ ॥ बृंहण हैं, वायु और पित्तके नाशक हैं, गुल्म, अफारा इनके परम नाशक हैं, इसे नस्यमें या पान करनेमें उपयोग करे तो ऊपरके जोतों ( पट्ठों ) के रोगोंको नाश करे ॥ २४ ॥

मधुकोशीरकाश्मर्यकटुकोत्पलचंदनैः ॥ श्यामापद्मकजीमूतशक्राह्वातिविषांबुभिः ॥ २५ ॥ तैलपादं पचेत्सर्पिः पयसाष्टगुणेन च ॥ न्यग्रोधादिगणक्वाथयुक्तं वस्तिषु योजितम् ॥ २६ ॥ दाहासृग्दरवीसर्पवातशोणितविद्रधीन् ॥ पित्तरक्तज्वराद्यांश्च हन्यात्पित्तकृतान्गदान् ॥ २७ ॥

मुलेठी, खस, खँभारी, कुटकी, कमल, चंदन, प्रियंगु, पद्माख, नागरमोथा, इंद्रजौ, अतीस, नेत्रवाला ॥ २५ ॥ इन्हें पीसे और फिर इनसे घृत सिद्ध करे पकते समय घृतसे चौथाई तैल और आठ गुना दूध डाले फिर इसमें न्यग्रोधादिक गणका क्वाथ मिलाकर वस्तिकर्ममें उपयोग करे ॥ २६ ॥ यह दाह, रक्तप्रदर, विसर्प, वातरक्त, विद्रधि, पित्तरक्त, ज्वर ( अथवा पित्तके और रक्तके ज्वर) इत्यादि पित्तके रोगोंको नष्ट करता है ॥ २७ ॥

मृणालोत्पलशालूकसारिवाद्वयकेशरैः ॥ चंदनद्वयभूनिंबपद्मबीजकसेरुकैः ॥ २८ ॥ पटोलकटुकारक्तागुंद्रापर्पटवासकैः ॥ पिष्टैस्तैलमिदं पक्वं तृणमूलरसेन च ॥ २९ ॥ क्षीरद्विगुणसंयुक्तं वस्तिकर्मणि योजितम् ॥ नस्येऽभ्यंजनपाने वा हन्यात्पित्तगदान्बहून् ३०॥

कमलकी नाल, कमल, कमलकंद, सारिवा और कृष्णसारिवा, नागकेसर, चंदन सुपेद और चन्दन रक्त, चिरायता, कमलगट्टे, कसेरू ॥ २८ ॥ पटोल (परवल ), कुटकी, मंजीठ, प्रियंगु, पित्तपापडा, अडूसा इन्हें आर्द्र पीसकर तैल पकावे

---

( श्लो० २५ ) श्यामा प्रियंगुः ।

उसमें पकते समय तृणपंचमूलका क्काथ ( तैलसे चौगुना ) और तैलसे दूना दूध मिलावे इसे वस्तिकर्ममें उपयोग करे अथवा नस्यमें, मर्दनमें तथा पीनेमें भी उपयोग करे तो बहुतसे पित्तके रोगोंको नष्ट कर देवे ॥ २९ ॥ ३० ॥

**त्रिफलातिविषामूर्वात्रिवृच्चित्रकवासकैः॥ निंबारग्वधषड्ग्रंथासप्तपर्णनिशाद्वयैः ॥ ३१ ॥ गुडूचीन्द्रसुराकृष्णाकुष्ठसर्षपनागरैः ॥ तैलमेभिः समैः पक्वं सुरसादिरसाप्लुतम्॥ ३२ ॥ पानाभ्यंजनगंडूषनस्यवस्तिषु योजितम् ॥ स्थूलतालस्यकंड्वादीञ्जयेत्कफकृतान्गदान् ॥ ३३ ॥**

त्रिफला, अतीस, मूर्वा, निसोथ, चित्रक, अडूसा, नींब, किरमाला, पिपलीमूल, सातला, हलदी, दारुहलदी ॥ ३१ ॥ गिलोय, इंद्रसुरा ( इंद्रवारुणी ), पीपल, कूट, सरसों, सोंठ इन सबको समान भाग लेकर तैल पकावे और उसमें सुरसादि गणका क्काथ डाले ॥ ३२ ॥ यह तैल पीने, मलने, कुल्ले करने, नास लेने तथा वस्तिकर्म करनेमें उपयोग करनेसे स्थूलता, आलस्य, खाज आदि कफरोगोंको जीतनेवाला है ॥ ३३ ॥

**पाठाजमोदाशार्ङ्गेष्टापिप्पलीद्वयनागरैः ॥ सरलागुरुकालीयभार्ङ्गीचव्यामरद्रुमैः ॥ ३४ ॥ मरिचैलाभयाकट्वीशठीग्रंथिककट्फलैः ॥ तैलमेरंडतैलं वा पक्वमेभिः समायुतम् ॥३५॥ वल्लीकंटकमूलाभ्यां क्वाथेन द्विगुणेन च ॥ हन्यादन्वसनैर्दत्तं सर्वान्कफकृतान्गदान्॥३६॥**

पाठा, अजमोद, शार्ङ्गेष्टा ( महाकरंज ), पिप्पली, गजपिप्पली, सोंठ, निसोथ, अगर, पीतचंदन, भारंगी, चव्य, देवदारु ॥ ३४ ॥ कालीमिरच, इलायची, हरडे, कुटकी, कचूर, पीपलामूल, कायफल इनसे तैल पकावे अथवा अरंडका तैल पकावे॥ ॥ ३५ ॥ और पकते समय वल्लीपंचमूल तथा कंटकपंचमूल इन दोनोंका क्काथ तैलसे दुगुना डाले इस तैलकी अनुवासनवस्ति करनेसे सब कफके रोग नष्ट होते हैं ॥ ३६ ॥

**विडंगोदीच्यसिंधूत्थशटीपुष्करचित्रकैः ॥ कट्फलातिविषाभार्ङ्गीवचाकुष्ठसुराह्वयैः ॥३७॥ मेदामदनयष्ट्याह्वश्यामानिचुलनागरैः॥**

---

(श्लो० ३२) इंद्रसुरा इंद्रवारुणी ।(श्लो० ३४) शार्ङ्गेष्टा महाकरंजः (इति निघंटुः) कालीयं पीतचंदनमिति स्वाभिनवनिघंटुः । शब्दस्तोमे तु कालीयं कालीयकं च दारुहरिद्रायां कृष्णचंदने च । केचिदत्र अगुरु कालीयं कृष्णागुरु इति मन्यते ॥ ( श्लो० ३८ ) अत्र श्यामाशब्देन वृद्धदारुग्रहणं तस्य कफघ्नत्वात् ।

शताह्वानीलिनीरास्नाकदलीवृषरेणुभिः ॥ ३८ ॥ बिल्वाजमोदकृष्णाह्वादंतीचव्यनराधिपैः ॥ तैलमेरंडतैलं वा मुष्ककादिरसाप्लुतम् ॥ ३९ ॥ प्लीहोदावर्तवातासृग्गुल्मानाहकफामयान् ॥ प्रमेहशर्करार्शांसि हन्यादाश्वनुवासनात् ॥ ४० ॥

वायविडंग, नेत्रवाला, सैंधानमक, कचूर, पुष्करमूल, चित्रक, कायफल, अतीस, भारंगी, वच, कूट, देवदारु ॥ ३७ ॥ मेदा, मैनफल, मुलेठी, श्यामा ( वृद्धदारु ), निचुल ( जलवेतस ), सोंठ, शतावर, नीलनी, रास्ना, केला, अडूसा, पित्तपापडा ॥ ॥ ३८ ॥ बिल्व, अजमोद, पीपल, दंती, चव्य, किरमाला इनसे तिलोंका तैल अथवा अरंडका तैल पकावे और पकते समय मुष्काकादिगणका क्वाथ डाले ॥ ३९ ॥ इस तैलकी अनुवासनवस्ति करनेसे प्लीहावृद्धि ( तिल्ली ), उदावर्त, वातरक्त, गुल्म, अफारा, कफके रोग, प्रमेह, शर्करा ( मूत्रमें रेत आना ) और बवासीर इतने रोग नष्ट होते हैं ॥ ४० ॥

### वस्तिकर्ममें शिक्षायोग्य बातें ।

अशुद्धमपि वातेन केवलेनाति पीडितम् ॥ अहोरात्रस्य कालेषु सर्वेष्वेवानुवासयेत् ॥ ४१ ॥ रूक्षस्य बहुवातस्य द्वौ त्रीनप्यनुवासनम् ॥ दत्त्वा स्निग्धतनुं ज्ञात्वा ततः पश्चान्निरूहयेत् ॥ ४२ ॥ अस्निग्धमपि वातेन केवलेनाति पीडितम् ॥ स्नेहप्रगाढैर्मतिमान्निरूहैः समुपाचरेत् ॥ ४३ ॥ अथ सम्यङ्निरूढं तु वातादिष्वनुवासयेत् ॥ बिल्वयष्ट्याह्वमदनफलतैलैर्यथाक्रमम् ॥ ४४ ॥

जो मनुष्य केवल वायुसे अत्यंत पीडित हो उसे वमन और रेचनादिसे विना शुद्ध हुए भी अनुवासनवस्ति करना योग्य है तथा दिनरातके सब समयमें अनुवासन कराना ठीक है ( इस मौकेपर समयकाभी नियम नहीं है ) ॥४१॥ जो मनुष्य रूक्ष हो और बहुत वायुवाला हो उसे बुद्धिमान् दो तीन अनुवासनवस्ति देवे और जब जाने कि शरीर स्निग्ध होगया तब पीछे निरूहण करे ॥ ४२ ॥ तथा जो केवल वायुसे अत्यंत पीडित हो वह स्निग्ध न भी हो ( कम स्निग्ध भी हो ) तो भी उसे स्नेहसे मिली हुई निरूहणवस्ति देवे ॥ ४३ ॥ और जब ठीक निरूहण होजावे तब वात आदि दोषोंमें यथाक्रम बिल्वके तैलसे, मुलेठीके तैलसे और मैनफलके तैलसे अनु-

( श्लो० ३९ ) नराधिपः राजवृक्षः आरग्वध इति ।

( श्लो० ४१ ) वातेनार्तिपीडितम् अहोरात्रस्य सर्वेषु कालेषु अनुवासयेत् नात्र कालनियमः ।

वासन करे ( अर्थात् वायुमें बिल्वतैलसे, पित्तमें मुलेठीके तैलसे, कफमें मैनफलके तैलसे अनुवासन करे ) ॥ ४४ ॥

रात्रिमें वस्तिका निषेध।

रात्रौ वस्तिं न दद्यात्तु दोषोत्क्लेशो हि रात्रिजः ॥ स्नेहो वीर्ययुतः कुर्यादाध्मानं गौरवं ज्वरम् ॥ ४५ ॥ अह्नि स्थानस्थिते दोषे वह्नौ वान्नरसान्विते ॥ स्फुटस्रोतोमुखे देहे स्नेहौजः परिसर्पति ॥ ४६ ॥

रात्रिको वस्तिकर्म नहीं करना चाहिये क्योंकि रात्रिमें दोषोंका उत्क्लेश होता है रातको स्नेह पराक्रमी होकर आध्मान, भारीपन और ज्वर कर देता है ॥ ४५ ॥ दिनमें दोष सब अपने २ स्थानमें स्थित रहते हैं और अग्नि अन्नरससे युक्त होती-है तथा स्रोतों ( द्वारों ) के मुख स्फुट ( खुले ) होते हैं इससे स्नेहका बल सर्वत्र गमन करके ( गुणदायक होता है ) ॥ ४६ ॥

रात्रिमें भी वस्तिकी आज्ञा।

पित्तेऽधिके कफे क्षीणे रूक्षे वातरुगर्दिते ॥ नरे रात्रौ च दातव्यं काले चोष्णेऽनुवासनम् ॥ ४७ ॥ उष्णे पित्ताधिके वापि दिवा दाहादयो गदाः ॥ संभवंति यतस्तस्मात्प्रदोषे योजयेद्भिषक् ॥४८॥

जिसके पित्त अधिक हो, कफ क्षीण हो, रूक्ष मनुष्य हो, वायुके रोगसे पीडित हो ऐसे मनुष्यको रात्रिमें वस्ति करना उचित है और उष्णकाल ( गरमीकी ऋतु ) में रातको ( पहले पहरमें ) वस्ति करना योग्य है ॥ ४७ ॥ उष्णकालमें और अधिक पित्तवालेको दिनमें ( वस्तिसे ) दाह आदिक रोग होते हैं इस वास्ते इन अवस्थाओंमें प्रदोष ( संध्यासमय ) में वस्ति करना चाहिये ॥ ४८ ॥

दिन और रात्रिमें वस्तिका नियम।

शीते वसंते च दिवा ग्रीष्मे प्रावृड्घनात्यये ॥ स्नेहो दिनांते पानोक्तान्दोषान्परिजिहीर्षता ॥ ४९ ॥ अहोरात्रेषु कालेषु सर्वेष्वेवानिलाधिकम् ॥ तीव्रायां रुजि जीर्णान्नं भोजयित्वानुवासयेत् ॥ ५० ॥

स्नेहपानके विषयमें पहले ऋतुओंके अनुसार दिन रात्रिमें स्नेहपानका विधान

( श्लो० ४५ ) दोषोत्क्लेश इति–कालशैत्यान्मुखसंवृतत्वेन दोषधातुमलेषु विक्लेदनलक्षण उत्क्लेशो भवति। ( श्लो० ४६ ) स्नेहौजः स्नेहस्य वीर्यं शरीरं परिसर्पति।

( श्लो० ४७ ) रात्रिशब्दोत्र प्रथमप्रहरवाचकः प्रदोषे योजयेदिति वक्ष्यमाणवचनात् ( इति डल्हनः )

( श्लो० ४९ ) स्नेहपानोक्तान् दोषान् परिजिहीर्षता त्यक्तुमिच्छता वैद्येन शीते वसंते दिवा तथा ग्रीष्मे प्रावृड्घनात्यये दिनांते स्नेहो स्नेहवस्तिर्देय इत्यन्वयः।

और अन्यथाके दोष कह आये हैं वेही दोष वस्ति (स्नेहवस्ति) मेंभी जानने चाहियें अस्तु, जो मनुष्य उन दोषोंको दूर रखना चाहे वह शीतकालमें और वसंतमें दिनके समय ( स्नेहवस्ति ) करे तथा ग्रीष्म, प्रावृट् और शरद् ऋतुमें संध्यासमयमें ( स्नेहवस्ति ) करे ॥ ४९ ॥ जिनको वायुकी अधिक तीव्र वेदना हो उनको दिन रातके सभी समयमें जीर्णान्न भोजन कराके वस्तिकर्म करना चाहिये ॥ ५० ॥

भोजनका नियम ।

**न वाऽभुक्तवतः स्नेहः प्रणिधेयः कथंचन ॥ शुद्धत्वाच्छून्यकोष्ठस्य स्नेह ऊर्द्ध्वमथोत्पतेत् ॥ ५१ ॥ सदानुवासयेच्चापि भोजयित्वार्द्रपाणिनम् ॥ ज्वरं विदग्धभुक्तस्य कुर्य्यात्स्नेहः प्रयोजितः ॥५२॥ न चातिस्निग्धमशनं भोजयित्वानुवासयेत् ॥ मदं मूर्च्छां च जनयेद्द्विधा स्नेहः प्रयोजितः ॥ ५३ ॥**

विना भोजन कराये कदाचित् ( स्नेहवस्ति ) करना योग्य नहीं क्योंकि खाली कोठा शुद्ध होनेसे स्नेह ऊपरको गमन कर जाता है ॥ ५१ ॥ सदा अनुवासनवस्ति भोजन कराकर, हाथ गीले कराके ( धुलाके ) करनी चाहिये ( और विदग्ध भोजन भी नहीं करना चाहिये क्योंकि ) विदग्ध भोजन किये हुएको स्नेहवस्ति करनेसे ज्वर होता है ॥ ५२ ॥ अतिस्निग्ध भोजन कराकर भी अनुवासन ( स्नेहवस्ति ) करना योग्य नहीं क्योंकि दोनों तरफ ( भोजनमें और वस्तिमें अर्थात् मुखकी तरफसे ,और गुदाकी तरफसे ) स्नेहका प्रयोग करना मद और मूर्च्छा उत्पन्न करता है ॥ ५३ ॥

**रूक्षं भुक्तवतो ह्यन्नं बलं वर्णं च हापयेत् ॥ युक्तस्नेहमतो जन्तुं भोजयित्वानुवासयेत् ॥ ५४ ॥ यूषक्षीररसैस्तस्माद्यथाव्याधिमवेक्ष्य वा ॥ यथोचितात्पादहीनं भोजयित्वानुवासयेत् ॥ ५५ ॥**

( रूखा अन्न भी नहीं खाना क्योंकि ) रूखा भोजन करके वास्तिकर्मसे बल और रूपका नाश होता है इस लिये मनुष्यको कम चिकना भोजन कराकर अनुवासन वस्ति करना चाहिये ॥ ५४ ॥ यूष, दूध या मांसरस अथवा रोगको देखकर उसके अनुकूल भोजन करावे और भोजनभी भूखसे पौना कराके अनुवासन करे ॥ ५५ ॥

---

( श्लो० ५१ ) अत्र वा शब्दो अवधारणेर्थे वर्त्तते नतु विकल्पार्थे ।( श्लो०५४ ) युक्तस्नेहमल्पस्नेहम् ।( श्लो० ५५ ) यूषोत्र मुद्गयूषः क्षीरं गव्यं रसो मांसरसः तैर्यथासंख्यं कफपित्तानिलप्रत्यनीकैः ( इति डल्हनः )

अथानुवास्यं स्वभ्यक्तमुष्णाम्बुस्वेदितं शनैः ॥ भोजयित्वा यथाशास्त्रं कृतचंक्रमणं ततः ॥ ५६ ॥ विसृज्य च शकृन्मूत्रं योजयेत्स्नेहबस्तिना ॥ प्रणिधानविधानं तु निरूहे च प्रवक्ष्यते ॥ ५७ ॥ ततः प्रणिहिते स्नेह उत्तानो वाक्शतं भवेत् ॥ प्रसारितैः सर्वगात्रैस्तथा वीर्यं विसर्पति ॥५८ ॥ ताडयेत्तलयोरेनं त्रींस्त्रीन्वारान्शनैःशनैः ॥ स्फिजोश्चैनं ततः शय्यांत्रीन्वारानुत्क्षिपेत्ततः ॥ ५९ ॥ एवं प्रणिहिते बस्तौ मंदायासोथ मंदवाक् ॥ स्वास्तीर्णे शयने कामंमासीताचारिके रतः ॥ ६० ॥

अनुवासन करने योग्य मनुष्यको ठीक स्नेहाभ्यंग कराकर गरम जलसे धीरे धीरे स्वेदित करके शास्त्रोक्त ( यूषादिक ) भोजन कराके फिर धीरे धीरे टहलावे ॥ ५६ ॥ ( यदि दस्त, पेशाबकी हाजत हो तो ) दस्त, पेशाबसे निवृत्त होकर स्नेहवस्ति करना चाहिये इसके प्रवेश करने आदिकी विधि निरूहणवस्तिके प्रकरणमें कही जावेगी ॥ ५७ ॥ जब वस्तिद्वारा स्नेह भीतर प्रवेश करचुके तब जितने समयमें सौ गिने उतने समयतक अंगोंको पसारकर लेटे जिससे वस्तिके स्नेहका प्रभाव सब शरीरमें पहुँच जावे ॥ ५८ ॥ फिर वैद्यको चाहिये कि रोगीके तलवोंको तीन तीन बार थपेडे और चूतडों पर भी तीन तीन थपेडे धीरे धीरे लगावे तथा तीन वार शय्यासे उठे और लेटे ॥ ५९ ॥ इस प्रकार वस्तिकर्मकी क्रिया होचुके तब विना श्रम किये चुपचाप अच्छे बिछौने पर बैठ जावे और उचित आचार विचारका आचरण करे ॥ ६० ॥

स तु सैंधवचूर्णेन शताह्वेन च योजितः ॥
देयः सुखोष्णश्च तथा निरेति सहसा सुखम् ॥ ६१ ॥

वस्ति देते समय विचार रक्खे उसमें सैंधानमक और सौंफ बारीक पीसकर मिला दे और कुछ गरम गरम औषध उपयोग करे जिससे सहजमें सुखपूर्वक उलटी निकल आवे ॥ ६१ ॥

यस्यानुवासने दत्तः सकृदन्वक्षमाव्रजेत् ॥ अत्यौष्ण्यादतितैक्ष्ण्याद्वा वायुना वा प्रपीडितः ॥ ६२ ॥ सवातोधिकमात्रो वा गुरुत्वाद्वा स भेषजः ॥ तस्यान्योऽल्पतरो देयो न हि स्निह्यत्यतिष्ठति ॥ ६३ ॥

जो अनुवासन द्रव्य अति गरम होनेसे, अतितीक्ष्ण होनेसे या वायुके धक्केलेसे ॥ ॥ ६२ ॥ या वायुसे मिलकर या अधिक मात्रा होनेसे या भारीपनसे शीघ्रही सब उलटा निकल पडे तो उसके थोडी मात्राकी दूसरी वस्ति देनी चाहिये क्योंकि विना कुछ देर ठहरे द्रव्य स्निग्धता नहीं कर सकता ॥ ६२ ॥ ६३ ॥

### न्यूनाधिक स्नेहवस्तिके दोष ।

**विष्टब्धानिलविण्मूत्रं स्नेहहीनोनुवासनः ॥**
**दाहक्लमप्रवाहार्तिकरश्चात्यनुवासनः ॥ ६४ ॥**

यदि अनुवासन स्नेहसे हीन हो ( थोडा स्नेह हो ) तो अधोवायु और मल, मूत्रमें रुकाव कर देता है और जो अत्यंत अनुवासन हो तो दाह, क्लम और प्रवाहिका करता है ॥ ६४ ॥

### सम्यगनुवासितके लक्षण ।

**सानिलः सपुरीषश्च स्नेहः प्रत्येति यस्य तु ॥**
**ओषचोषौ विना शीघ्रं स सम्यगनुवासितः ॥ ६५ ॥**

वायुसहित और विष्ठायुक्त जिसके अनुवासनकी स्निग्ध औषध थोडी देर ठहर कर उलटी निकल आवे और दाह, पीडा आदि कुछ उपद्रव नहीं करे तो ठीक अनुवासन होगया जानना ॥ ६५ ॥

### वस्तिकर्मके उत्तर क्रिया ।

**जीर्णान्नमथ सायाह्ने स्नेहे प्रत्यागते पुनः । लघ्वन्नं भोजयेत्कामं दीप्ताग्निस्तु नरो यदि ॥६६॥ प्रातरुष्णोदकं देयं धान्यं नागरसाधितम् ॥ तेनास्य दीप्यते वह्निर्भक्तकांक्षा च जायते ॥ ६७ ॥ स्नेहवस्तिक्रमेष्वेवं विधिमाहुर्मनीषिणः ॥ अनेन विधिना षड्वा सप्त वाष्टौ नवैव वा ॥ विधेया वस्तयस्तेषामंतरा तु निरूहणम् ॥६८॥**

जब वस्तिका स्नेह पीछे उलटकर निकल चुके तब संध्याके समय पुराने अन्नका बना हुआ हलका भोजन यदि जठराग्नि दीप्त हो तो इच्छापूर्वक खिलावे ॥ ६८ ॥

---

( श्लो० ६८ ) अतरा निरूहणं दद्याद्दोषसंचयसाधनाय तथाह चरकः-"त्रीन्पञ्चवारांश्चतुरोथ षड्वा वातादिकेभ्यस्त्वनुवासनीयान् ॥ स्नेहान्प्रदायाशु भिषग्विदध्यात्स्रोतोऽविशुद्ध्यर्थमतो निरूहम् ॥ १ ॥" इति । 'अतरा तु निरूहणम्' इत्यत्र अंते चैव निरूहणम् इति पाठान्तरं भावमिश्रेण कृतं तन्मतेन अंते निरूहणं कुर्यादिति सिद्धांतः । अत्र वृद्धवाग्भट इत्याह-"एवं कफे स्नेहवस्तिमेकं त्रीन्वा प्रयोजयेत् ॥ पञ्च वा सप्त वा पित्ते नवैकादश वानिले ॥ पुनस्ततोप्ययुग्मास्तु पुनरास्थापनं ततः ॥ १ ॥"

फिर प्रभातमें धनियाँ और सोंठसे साधन किया हुआ गरम जल पिलावे जिससे उस मनुष्यकी जठराग्नि दीप्त होती है और भोजनपर रुचि होती है ॥ ६७ ॥ बुद्धिमानोंने जो स्नेहवस्तिका क्रम कहा यही क्रम सर्वत्र जानना इसी विधिसे छः अथवा सात या आठ या नौ स्नेहवस्ति करना और बीचमें ( यदि मलादिका संचय हो ) निरूहण करके साफ करते रहना चाहिये ॥ ६८ ॥

दत्तस्तु प्रथमो वस्तिः स्नेहयेद्वस्तिवंक्षणौ ॥ सम्यग्दत्तो द्वितीयस्तु मूर्द्धस्थमनिलं जयेत् ॥६९॥ जनयेद्बलवर्णौच तृतीयस्तु प्रयोजितः ॥ रसं चतुर्थो रक्तं तु पंचमः स्नेहयेत्तथा ॥ ७० ॥ षष्ठस्तु स्नेहयेन्मांसं मेदः सप्तम एव च ॥ अष्टमो नवमश्चास्थि मज्जानं च यथाक्रमम् ॥ ७१ ॥ एवं शुक्रगतान्दोषान्द्विगुणः साधु साधयेत् ॥ अष्टादशाष्टदशकान्वस्तीनां यो निषेवते ॥७२॥ यथोक्तेन विधानेन परिहारक्रमेण तु ॥ स कुंजरबलोऽश्वस्य जवे तुल्योमरप्रभः ॥ ७३ ॥ वीतपाप्मा श्रुतिधरः सहस्रायुर्नरो भवेत् ॥ ७४ ॥

प्रथमकी एक वस्ति उपयोग करनेसे वस्तिस्थान और वंक्षण ( नलों )को स्निग्ध करती है और यथोक्त दूसरी वस्ति ऊपर ( मूर्द्धा ) के वायुको ( वायुरोगको ) जीतती है ॥ ६९ ॥ तीसरी वस्ति बल और सुन्दर रूप उत्पन्न करती है । चौथी स्नेहवस्ति रसमें चिक्कणता करती है और पांचवीं रुधिरमें चिक्कणता करती है ॥ ॥ ७० ॥ छठी मांसको स्निग्ध कर देती है और सातवीं मेदको स्निग्ध करती है। आठवीं और नवीं वस्ति अस्थि और मज्जाको क्रमसे स्निग्ध करती है ॥ ७१ ॥ तथा इनसे दूनी १८ वस्ति शुक्रगत सब दोषोंको दूर कर देती हैं जो इस प्रकार रीतिपूर्वक अठारह अठारह वस्तियोंको सेवन करता है और यथोचित विधि और पथ्यादि सहित उपयोग करता है वह हाथीके समान बलवान् तथा घोडेके समान वेगवाला हो जाता है और देवताओं जैसी कांतिवाला हो जाता है ॥ ७२॥७३॥ और सब प्रकारके पापों ( दोषों )से छूटकर वेदका धारण करनेवाला अथवा श्रुतवातको विस्मरण नहीं करनेवाला ऐसा होकर हजार वर्षकी आयुवाला हो जाता है ॥ ७४ ॥

स्नेहवस्तिं निरूहं वा नैकमेवाति शीलयेत् ॥ स्नेहादग्निवधोत्क्लेशो निरूहात्पवनाद्भयम् ॥ ७५ ॥ तस्मान्निरूढोनुवास्यो निरूह्यश्चानुवासितः ॥ न च पित्तकफोत्क्लेशौ स्यातां न पवनाद्भयम् ॥७६॥

स्नेहवस्ति, निरूहणवस्ति एक अकेली कभी नहीं देनी चाहिये, अकेली स्नेहवस्तिसे जठराग्निका नाश और उत्क्लेश होता है तथा अकेली निरूहणसे वायु (के कोप ) का भय होता है ॥ ७५ ॥ इससे निरूहण करे तो पीछे अनुवासनवस्ति अवश्य करनी चाहिये तथा अनुवासन पहले करे तो पीछे अवश्य निरूहण करनी उचित है ऐसा करनेसे न तो पित्त और कफका उत्क्लेश होता है और न वायुका भय७६

वस्तिके अंतरका समय।

**रूक्षाय बहुवाताय स्नेहवस्तिं दिने दिने ॥ दद्याद्वैद्यस्ततोऽन्येषामग्न्याबाधभयात्त्र्यहात् ॥७७॥ स्नेहोऽल्पमात्रो रूक्षाणां सर्वकालमनत्ययः ॥ तथा निरूहः स्निग्धानां स्वल्पमात्रः प्रशस्यते॥७८॥**

रूक्ष और अधिक वायुवाले मनुष्यको नित्य प्रतिदिन स्नेहवस्ति देनी चाहिये और अन्य मनुष्योंको जठराग्निकी बाधाके भयसे तीन तीन दिनके अन्तरसे अनुवासन वस्ति देनी चाहिये ॥७७॥ रूक्ष मनुष्योंको थोडी मात्राकी स्नेहवस्ति सर्वदा हानिकारक नहीं ( किंतु गुणकारक ही होती है ) इसी भांति स्निग्ध मनुष्योंको थोडी मात्रावाली निरूहणवस्ति भी सदा हित है (चाहे जब करे ) ॥७८॥

स्नेहवस्तिकी व्यापद्।

**अत ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यामि व्यापदः स्नेहवस्तिजाः ॥ बलवंतो यदा दोषाः कोष्ठे स्युरनिलादयः ॥ ७९ ॥ अल्पवीर्यं तदा स्नेहमभिभूय पृथग्विधान् ॥ कुर्वन्त्युपद्रवान्स्नेहः स चापि न निवर्तते ॥ ८० ॥**

इसके अगाडी अब हम स्नेहवस्तिसे होनेवाली व्यापदों (उपाधियों) का वर्णन करते हैं। यदि कोठेमें वातादि दोष बलवान् हों और थोडे पराक्रमवाले स्नेहकी वस्ति दी जावे तो वे दोष स्नेहसे मिलकर नाना प्रकारके उपद्रव करते हैं और वह स्नेह भी पीछे पलटकर नहीं निकलता ॥ ७९ ॥ ८० ॥

वातादिदोषोंसे अभिभूत स्नेहके उपद्रव।

**तत्र वाताभिभूते तु स्नेहे मुखकषायता ॥ जृंभा वातरुजस्तास्ता वेपथुर्विषमज्वरः ॥ ८१ ॥ पित्ताभिभूते स्नेहे तु मुखस्य कटुता भवेत् ॥ दाहस्तृष्णा ज्वरः स्वेदो नेत्रमूत्रांगपीतता ॥ ८२ ॥ श्लेष्माभिभूते स्नेहे तु प्रसेको मधुरास्यता॥ गौरवं छर्दिरुच्छ्वासः**

( श्लो० ७८ ) अनत्ययः निर्दोषः। ( श्लो० ८० ) अभिभूय पराजित' कृत्वा, तिरस्कृत्य स्वाधीनं कृत्वा मिलित्वा वा।

कृच्छ्रः शीतज्वरोरुचिः ॥८३॥ तत्र दोषाभिभूते तु स्नेहे वस्तिं नि-धापयेत् ॥ यथास्वं दोषशमनान्युपयोज्यानि यानि च ॥ ८४ ॥

यदि वायुसे पराजित स्नेह होवे (अर्थात् वायुके आधीन) स्नेह होजावे तो मुखमें कषायता, जृंभा तथा अन्य वायुके रोग कंप और विषमज्वर होते हैं ॥८१॥ पित्तसे पराजित स्नेह होनेमें मुखमें कटुकता होती है तथा दाह, तृष्णा, ज्वर, पसीना अधिक आना तथा नेत्रोंमें, मूत्रमें और देहमें पीलापन होजाता है ॥ ८२ ॥ यदि कफसे पराजित स्नेह होवे तो मुखसे लार बहना, मुख मीठा रहना, भारीपन, छर्दि, उच्छ्वास कष्ट और शीतज्वर ये लक्षण होते हैं ॥८३॥ जिस जिस दोषसे अभिभूत (पराजित या आधीन होकर या मिलकर) स्नेह जो व्याधि करे उसीके अनुसार वस्ति करना तथा उसी दोषकी शांतिके अन्य उपायभी करने चाहिये ॥ ८४ ॥

अन्नाभिभूत स्नेहके उपद्रव ।

अत्याशितेऽन्नाऽभिभवात्स्नेहो नैति यदा तदा ॥ गुरुरामाशयः शूलं वायोश्चाप्रतिमंचरः ॥ ८५ ॥ हृत्पीडा मुखवैरस्यं श्वासो मूर्च्छा भ्रमोरुचिः ॥ तत्रापतर्पणस्यांते दीपनो विधिरिष्यते ॥ ८६ ॥

बहुत भोजन करलेनेपर स्नेह अन्नसे पराजित होता है और ठीक जगह नहीं पहुँचता तब आमाशय भारी होजाता है और शूल होता है तथा ठीक वायुका संचारभी नहीं होता ॥ ८५ ॥ हृदयमें पीडा, मुखकी विरसता, श्वास, मूर्च्छा, भ्रम और अरुचि ये उपद्रव होते हैं ऐसा होनेमें अपतर्पण करना (तृप्ति न करना अर्थात् लंघन करना) चाहिये और उसके पीछे दीपनविधि करना ॥ ८६ ॥

अशुद्धके मलमिश्रित स्नेहके उपद्रव ।

अशुद्धस्य मलोन्मिश्रः स्नेहो नैति यदा पुनः ॥ तदांगसदनाध्माने श्वासः शूलं च जायते ॥ ८७ ॥ पक्वाशयगुरुत्वं च तत्र दद्या-न्निरूहणम् ॥ अतितीक्ष्णौषधैरेवं सिद्धं चाप्यनुवासनम् ॥ ८८ ॥

जिसका पक्वाशय शुद्ध न हो उसके स्नेह मलसे मिलकर ठीक स्थानपर नहीं पहुँचे तो उस मनुष्यके अंगोंमें थकाव, अफारा, श्वास तथा शूल ये उपद्रव होते हैं ॥८७॥ और पक्वाशयमें भारीपन होता है ऐसा होनेमें रोगीको निरूहणवस्ति करना चाहिये अथवा अतितीक्ष्ण औषधोंसे सिद्ध अनुवासन ही फिर करना चाहिये ॥८८॥

दूरानुसृत स्नेहके दोष ।

शुद्धस्य दूरानुसृते स्नेहे स्नेहस्य दर्शनम् ॥ गात्रेषु सर्वेन्द्रियाणा-

र्गुर्पलेपोवसादनम् ॥ ८९ ॥ स्नेहगंधिर्मुखं तत्र कासश्वासावरोचकः ॥ अतिपीडितवत्तत्र विधिरास्थापनं तथा ॥ ९० ॥

शुद्ध कोष्ठवाले मनुष्यके यदि स्नेह दूर ( ज्यादे भीतरको ) पहुँच जावे तो शरीरमें स्नेह चमकने लगता है और सब इंद्रियोंमें उपलेप ( ल्हेस )सा मालूम होता है तथा थकावसी होती है ॥ ८९ ॥ मुखकी तरफसे स्नेह ( चिकनाई ) की बास आने लगती है और इसमें खांसी, श्वास, अरुचिभी होजाती है ऐसा होनेमें अतिपीडित व्यापदके अनुसार विधि करना चाहिये और निरूहणवस्ति करना ॥ ९० ॥

### प्रवाहण ।

अस्विन्नस्याविशुद्धस्य स्नेहोऽल्पः संप्रयोजितः ॥ शीतो मृदुश्च नाभ्येति ततो मंदं प्रवाहयेत् ॥९१॥ विबंधगौरवाध्मानशूलाः पक्वाशयं प्रति ॥ तत्रास्थापनमेवाशु प्रयोज्य सानुवासनम् ॥ ९२ ॥

विना स्वेद कराये अशुद्ध देहवाले मनुष्यके थोडा या ठंढा या हलका स्नेह वस्तिमें उपयोग किया जावे तो वह ठीक गमन नहीं करता और मंद प्रवाह ( बहाव ) उत्पन्न करता है ॥ ९१ ॥ और विबंध, भारीपन तथा पक्वाशयमें अफारा और शूल करता है ऐसा होनेमें शीघ्रही अनुवासनके संग आस्थापन वस्तिका उपयोग करना चाहिये ॥ ९२ ॥

### मंदानुसरण ।

अल्पं भुक्तवतोऽल्पो हि स्नेहो मंदगुणस्तथा ॥ दत्तो नैति क्लमोत्क्लेशौ भृशं वाऽरतिमावहेत् ॥ ९३ ॥ तत्र वाऽऽस्थापनं कार्यं शोधनीयेन वस्तिना ॥ अन्वासनं च स्नेहेन शोधनीयेन शस्यते ॥९४॥

थोडा भोजन किये हुए मनुष्यके थोडा स्नेह तथा मंद गुणवाला स्नेह वस्तिमें उपयुक्त किया जावे तो वह ठीक जगह नहीं पहुँचता या उलटा नहीं निकलता और ग्लानि तथा उत्क्लेश और दारुण अरति ( बेचैनी ) करता है ॥ ९३ ॥ इसमें शोधनी आस्थापनवस्ति करना अथवा शोधनीय स्नेहोंसे पुनः अनुवासनवस्ति करना चाहिये ॥ ९४ ॥

### स्नेहका उलट न आना ।

अहोरात्रादपि स्नेहः प्रत्यागच्छेन्न दूष्यति ॥ कुर्याद्वस्तिगुणांश्चापि जीर्णस्त्वल्पगुणो भवेत् ॥९५॥ यस्य नोपद्रवं कुर्यात्स्नेहवस्तिर-

निःसृतः ॥ सर्वोऽल्पो वाऽऽवृतो रौक्ष्यादुपेक्ष्यः स विजानता ॥९६॥
अनायातं त्वहोरात्रात्स्नेहं संशोधनैर्जयेत् ॥ स्नेहवस्तावनायाते
नान्यः स्नेहो विधीयते ॥९७॥ इत्युक्ता व्यापदः सर्वाः सलक्षण-
चिकित्सिताः ॥ वस्तेरुत्तरसंज्ञस्य विधिं वक्ष्याम्यतः परम् ॥९८॥

यदि एक दिन रात ( २४ घंटे ) में भी जो वस्तिका दिया स्नेह उलटा निकले तो भी कुछ दोष नहीं किंतु वस्तिके गुणही करता है परंतु यह यदि पच जावे तो अल्प गुण करता है ( कुछ ठीक गुण नहीं करता ॥ ९५ ॥ और वस्तिका दिया हुआ स्नेह सबका सब या कुछ थोडा रूक्षताके कारण नहीं निकले और कुछ उपद्रव भी नहीं करे तो समझदार वैद्यको उसे छोड देना ( रहने देना ) चाहिये ॥ ॥ ९६ ॥ ( पर ठीक तो यही है कि ) जो एक दिन रातमें स्नेहवस्तिका स्नेह नहीं निकले तो उसे शोधन द्रव्योंसे निकालही डाले जो वस्तिका स्नेह नहीं निकले तो फिर और स्नेहवस्ति कदाचित् नहीं देना ॥ ९७ ॥ इस प्रकारसे वस्तिकी ( स्नेह वस्तिकी ) सब व्यापत ( उपाधियां ) लक्षण और चिकित्सा सहित वर्णन की गई इससे अगाडी हम उत्तरवस्ति ( शिश्नवस्ति ) की विधि वर्णन करते हैं ॥ ९८ ॥

### उत्तरवस्तिमें नेत्र और मात्राका प्रमाण ।

चतुर्दशांगुलं नेत्रमातुरांगुलसंमितम् ॥ मालतीपुष्पवृंताग्रं छिद्रं
सर्षपनिर्गमम् ॥९९॥ मेढ्रायामसमं केचिदिच्छंति खलु तद्विदः॥
स्नेहप्रमाणं परमं कुंचश्चात्र प्रकीर्तितः ॥ १०० ॥ पंचविंशादधो
मात्रां विदध्याद्बुद्धिकल्पिताम् ॥ निविष्टकर्णिकं मध्ये नारीणां
चतुरंगुले ॥ १०१ ॥ मूत्रस्रोतःपरीणाहं मुद्गवाहि दशांगुलम् ॥
तासामपत्यमार्गे तु निदध्याच्चतुरंगुलम् ॥ १०२ ॥ द्व्यंगुलं मूत्र-
मार्गे तु कन्यानां त्वेकमंगुलम् ॥ विधेयं चांगुलं तासां विधिवद्व-
क्ष्यते यथा ॥ १०३ ॥ स्नेहस्य प्रसृतं चात्र स्वांगुलीमूलसंमितम् ॥
देयं प्रमाणं परममर्वाग्बुद्धिविकल्पितम् ॥ १०४ ॥

उत्तरवस्ति ( मेढ्रवस्ति यह पुरुषोंके मेढ्रमार्गमें तथा स्त्रियोंके गर्भाशय और मूत्रमार्गमें दी जाती है ) इसमें पुरुषोंकी उत्तरवस्तिकी नेत्र ( नली ) १४ अंगुल लंबी रोगीकी अंगुलोंसे चाहिये और मालतीके पुष्पकी डंडी जैसी पतली चाहिये

( श्लो० ९९ से १०४ ) उत्तरवस्तौ भावमिश्र आह–'निरूहादुत्तरो यस्मात्तस्मादुत्तरसंज्ञकः ।'

और जिसमें सरसोंका दाना आसके उतना चौडा छिद्र चाहिये ॥ ९९ ॥ कोई वस्तिके ज्ञाता ऐसा कहते हैं कि नली रोगीके मेढ़ जितनी लंबी चाहिये और स्नेहकी मात्राका प्रमाण १ कुंच ( पलभर ) चाहिये ॥ १०० ॥ पच्चीस वर्ष-वालेको १पल मात्रा है और पच्चीस वर्षसे कम अवस्थावालेको बुद्धिसे कल्पना कर ले ( प्रति वर्ष पलका पच्चीसवां भाग कम कर ले ) स्त्रियोंकी उत्तरवस्तिकी नलीमें चार अंगुल परिकार्णिका ( किनारा ) चाहिये ॥ १०१ ॥ और नली मूत्रद्वार जितनी मोटी जिसमेंसे मूँग आजावे ऐसी दश अंगुल लंबी चाहिये इसे गर्भाशयमें चार अंगुल प्रवेश करना चाहिये ॥ १०२ ॥ और मूत्रमार्गमें प्रवेश करनी हो तो दो अंगुल प्रवेश करे तथा कन्याओंके १ अंगुल ही प्रवेश करे और उन्हींके अंगु-लोंसे नापे ऐसी विधि है ॥ १०३ ॥ और स्नेहकी मात्रा १ प्रसृति अपनी अंगु-लियोंके मूलसे लेनी यह परम प्रमाण है इसके सिवाय कमती बढती बुद्धिसे वैद्य कल्पना कर लेवे ( प्रसृति तथा प्रसृत २ पलको कहते हैं पर यहां अंगुलियोंकी जडसे हथेली भर प्रसृत समझना यह स्त्रियोंके गर्भाशयके लिये मात्र है ( यह उत्तर-वस्ति निरूहके उत्तर अर्थात् पीछे उपयोग की जाती है इसीकारण इसे उत्तरवस्ति कहते हैं, देखो टिप्पणी ) ॥ १०४ ॥

### उत्तरवस्तिके योग्य वस्ति ।

**औरभ्रः शौकरो वापि वस्तिराजश्च पूजितः ॥ तदलाभे प्रयु-ञ्जीत गलचर्म तु पक्षिणाम् ॥ अस्यालाभे दृतेः पादो मृदुचर्म ततोपि वा ॥ १०५ ॥**

उत्तरवस्तिके लिये वस्ति मेंढेकी या शूकर या बकरेकी चाहिये इनके न मिलनेपर पक्षि-योंके गलेका चर्म लेना, यह भी न हो तो मशकके पांवकी बनानी या इससे भी जो कोमल चर्म हो, उसकी बनवानी (इस समयमें रबरकी बनवा लेना बहुत ठीक है)१०५॥

### उत्तरवस्तिकर्मकी विधि ।

**अथातुरमुपस्निग्धं सुस्विन्नं प्रथिताशयम् ॥ यवागूं सघृतक्षीरां पीतवंतं यथाबलम् ॥ १०६ ॥ निषण्णमाजानुसमे पीठे स्थाना-श्रये समे ॥ स्वभ्यक्तवस्तिमूर्द्धानं तैलेनोष्णेन मानवम् ॥१०७॥ ततः समं स्थापयित्वा नालमस्य प्रहर्षितम् ॥ पूर्वं शलाकया-न्विष्य ततो नेत्रमनंतरम् ॥ १०८ ॥ शनैः शनैर्घृताभ्यक्तं विद-**

( श्लो० १०८ ) अस्य प्रहर्षित नालं पूर्वं शलाकयाऽन्विष्य इति–अस्य स्फुट नेत्रप्रणिधानमार्गं पूर्वं शलाकया अन्वेषणं कृत्वा इत्यर्थः ।

**दद्यादंगुलानि षट् ॥ ततोवपीडयेद्वस्तिं शनैर्नेत्रं च निर्हरेत् ॥ १०९॥ ततः प्रत्यागतस्नेहमपराह्णे विचक्षणः ॥ भोजयेत्पयसा मात्रां यूषेणाथ रसेन वा ॥ ११० ॥ अनेन विधिना दद्याद्वस्तीं-स्त्रींश्चतुरोपि वा ॥ १११ ॥**

रोगीको स्नेहन और स्वेदन कराके जब आशय स्फुट होजावे तब दूध और घृतसे युक्त यवागू बलके अनुसार पिलाकर ॥ १०६ ॥ जानुके समान ऊँचे स्थानपर जिसके पीछेको सहारा हो उसपर ( समानभावसे दोनों घुटने पसारकर ) स्थित होवे मनुष्यके वस्तिके शिरको ( नाभिसे नीचे ) गरम तेलसे अभ्यंग करे ( खूब चुपड दे ) ॥ १०७ ॥ फिर समानभावसे विठाकर उसके छिद्रको सलाई डालकर देखले फिर वस्तिकी नलीको घृतसे चुपडकर धीरे धीरे छह अंगुलके अनुमान मेढ्रमें प्रवेशकरे फिर वस्तिको दबावे ( जिससे स्नेहादि द्रव्य भीतर पहुँचे ) फिर धीरे धीरे नलीको मेढ्रसे बाहर निकालले ॥ १०८ ॥ १०९ ॥ और जब स्नेह पीछे उलटा निकल आवे तब अपराह्णमें ( तीसरे पहर ) दूध या मुद्गयूष अथवा मांस-रसके संग ( हलका ) भोजन करावे ॥ ११० ॥ इस विधिके अनुसार तीन या चार वस्ति ( उत्तरवस्ति ) उपयोग करे ॥ १११ ॥

### स्त्रियोंके उत्तरवस्ति देनेकी विधि ।

**ऊर्द्ध्वजान्वै स्त्रियै दद्यादुत्तानायै विचक्षणः ॥ कल्पेतरस्यै कन्यायै दद्यात्सुमृदुपीडितः ॥ ११२॥ त्रिकर्णिकेन नेत्रेण दद्याद्योनिमुखं प्रति ॥ गर्भाशयविशुद्ध्यर्थं स्नेहेन द्विगुणेन तु ॥ ११३ ॥**

यदि स्त्रियोंका उत्तरवस्ति देनी हो तो स्त्रीके दोनों घुटने ऊँचेकरके, दोनों पावँ ऊंचे उठाये हुए, सीधी लेटीहुईके उत्तरवस्ति चतुर वैद्य देवे और जो तरुण न हुई ऐसी कन्याके उत्तरवस्ति देनी हो तो बहुत कोमल वस्ति देवे, वस्तिका दबावभी कोमल ही रक्खे ॥ ११२ ॥ और तीन किनारेवाले ही नेत्रसे योनिके मुखमें उत्तर-वस्ति करे और गर्भाशयकी शुद्धिके लिये दुगुने स्नेहकी मात्रासे वस्तिकर्म करे॥ ११३॥

### उत्तरवस्तिका स्नेह उलटा न आवे तो क्रिया ।

**अप्रत्यागच्छति भिषग्वस्तावुत्तरसंज्ञिते ॥ भूयो वस्तिं निदध्यात्तु संयुक्तं शोधनैर्गणैः ॥ ११४ ॥ गुदे वर्तिं निदध्याद्वा शोधनद्रव्य-**

---

( श्लो० ११२ ) कल्पेतरस्यै इति–रजोभूता युवतिःकल्या तदितरस्यै कन्यायै ।

**संभृताम् ॥ प्रवेशयेद्वा मतिमान्वस्तिद्वारमथैषणीम् ॥ पीडयेद्वा-प्यधो नाभेर्बलेनोत्तरमुष्टिना ॥ ११५ ॥**

यदि उत्तरवस्तिका स्नेहद्रव्यादि उलटा नहीं निकले तो फिर वैद्य शोधन द्रव्योंसे युक्त दूसरी वस्ति देवे ॥ ११४ ॥ अथवा शोधन द्रव्योंसे सानी हुई बत्ती ( कपडेकी मोटी बत्ती ) गुदामें प्रवेश करे अथवा वस्ति ( मूत्रमार्ग ) के द्वारपर बुद्धिमान् वैद्य शलाका प्रवेश करे अथवा नाभिके नीचे बलपूर्वक उत्तरमुष्टिसे पीडन करे ॥ ११५ ॥

### वर्तिविधान ।

**आरग्वधस्य पत्रेषु निर्गुंड्याः स्वरसेषु च ॥ कुर्याद्गोमूत्रपिष्टेषु वर्तीर्वापि ससैंधवाः ॥११६॥ मुद्गैलासर्षपसमाः प्रविभज्य वयांसि तु ॥ वस्तेरागमनार्थाय तां निदध्याच्छलाकया ॥ ११७ ॥**

किरमालेके पत्ते और निर्गुंडी ( सँभालू ) का रस इन्हें गोमूत्रसे पीसकर सैंधानमक मिलाकर बत्तियां ( जरा जरासी ) बनावे ॥ ११६ ॥ अवस्थाको विचार कर मूँग, इलायचीके बीज और सरसों जैसी बनावे उत्तरवस्तिके उलटा आनेकेलिये इन्हें शलाकासे ( वस्तिके द्वारपर ) पहुँचावे ( यही बत्ती यदि स्त्रियोंके गर्भाशयमें देनी हो तो मोटी चार अंगुलकी बनावे, देखो टिप्पणी ) ॥ ११७ ॥

**आगारधूमबृहतीपिप्पलीफलसैंधवैः ॥ कृता वा शुक्तगोमूत्रसुरापिष्टैः सनागरैः ॥ ११८ ॥ अनुवासनसिद्धिं च वीक्ष्य कर्म प्रयोजयेत् ॥ शर्करामधुमिश्रेण शीतेन मधुकांबुना ॥ ११९ ॥ दह्यमाने तदा वस्तौ दद्याद्वस्तिं विचक्षणः ॥ क्षीरवृक्षकषायेण पयसा शीतलेन च ॥ १२० ॥**

घरका धुवां, बडी कटेली, पिप्पली, मैनफल, और सैंधानमक इन्हें सिरका ( या कांजी ) या गोमूत्र या मदिरामें पीस सोंठ मिलाकर बत्ती बनावे ॥ ११८ ॥ अनुवासनकी सिद्धि देखकर ( अर्थात् उसका स्नेह उलटा नही निकले तो ) इस बत्तीका उपयोग करे (इसे प्रवेश करे) और जो वस्तिमें जलन हो तो मुलेठीका क्वाथ ठंढा कर उसमें खांड, शहत मिलाकर उसकी वस्ति देवे अथवा दूधवाले वृक्षों ( गूलर

---

( श्लो० ११७ ) मुद्गैलासर्षपसमा मूत्रमार्गे स्नेहापकर्षणार्थमपत्यमार्गे स्थूलवर्तिश्चतुरंगुला प्रणिधेया ( इति नि० स० ) ( श्लो० ११८ ) अगारधूमादिसाधिता वर्तिः अनुवासनस्य स्नेहस्य अनागमने योज्या न तूत्तरवस्तेः । फल मदनफलम् ।

आदि ) के क्राथकी वस्ति करे अथवा ठंढे दूधकी वस्ति करे ( इससे वस्तिका दाह शांत हो जाता है ) ॥ ११९ ॥ १२० ॥

उत्तरवस्तिके गुण ।

शुक्रं दुष्टं शोणितं चांगनानां पुष्पोद्रेकं तस्य नाशं च कष्टम् ॥ मूत्राघातान्मूत्रदोषान्प्रवृद्धान्योनिव्याधिं संस्थितिं चापरायाः ॥१२१॥ शुक्रोत्सेकं शर्कराश्मरीं च शूलं वस्तौ वंक्षणे मेहने च ॥ घोरानन्यान्वस्तिजांश्चापि रोगान्हित्वा मेहानुत्तरो हंति वस्तिः १२२॥

पुरुषका वीर्य दूषित हो, स्त्रियोंका आर्तव रक्त दूषित होना, अधिक रजोधर्म होना, रजोधर्म नहीं होना तथा कष्टसे होना मूत्राघात बढेहुए मूत्रदोष तथा योनिके रोग और प्रसूति होकर अफरा ( जरायु ) नहीं पडना ॥ १२१ ॥ पुरुषोंके वीर्य गिरना, शर्करा और पथरीरोग तथा वस्तिस्थान, वंक्षण ( नलों ) और मेढ्र इनमें शूल होना तथा और अनेक वस्तिके रोग इन सबको यह उत्तरवस्ति दूर कर देती है और नष्ट करती है ॥ १२२ ॥

सम्यग्दत्तस्य लिंगानि व्यापदः कर्म एव च ॥
वस्तेरुत्तरसंज्ञस्य समानं स्नेहवस्तिना ॥ १२३ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सितस्थाने सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥

उत्तरवस्तिके ठीक हुएके लक्षण तथा इसकी व्यापद् और क्रम सब स्नेहवस्ति ( अनुवासनवस्ति ) के समान ही जानने चाहिये ॥ १२३ ॥

इति पं०मुरलीधरवि० सुश्रुतसं० भा०टी० चिकित्सितस्थाने सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥

## अष्टात्रिंशत्तमोऽध्यायः ३८.

### अथातो निरूढोपक्रमचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ।

यहांसे अगाडी अब हम निरूढोपक्रम अर्थात् निरूहणवस्तिके क्रमविषयक चिकित्साका व्याख्यान करते हैं ।

वस्ति देनेकी विधि ।

अथानुवासितमास्थापयेत्स्वभ्यक्तस्विन्नशरीरमुत्सृष्टबहिर्वेगमप्रवाते शुचौ वेश्मनि मध्याह्ने प्रततायां शय्यायामधः सुपरिग्रहायां श्रोणिप्रदेशव्यूढायामनुपधानायां वामपार्श्वशायिनमाकुंचितदक्षिणसक्थिमितरप्रसारितसक्थि सुमनसं जीर्णान्नं वाग्यतं

**सुनिषण्णदेहं विदित्वा ततो वामपादस्योपरि नेत्रं कृत्वेतरपादांगुष्ठांगुलिभ्यां कर्णिकामुपरि निष्पीड्य सव्यपाणिकनिष्ठिकानामिकाभ्यां वस्तेर्मुखार्द्धं संकोच्य मध्यमप्रदेशिन्यंगुष्ठैरर्द्धं तु विवृतास्यं कृत्वा वस्तावौषधं प्रक्षिप्य दक्षिणहस्तांगुष्ठप्रदेशिनीभ्यां चानुसिक्तमनायतमबुद्बुदमसंकुचितमवातमौषधासन्नमुपसंगृह्य पुनरितरेण गृहीत्वा दक्षिणेनावसिंचेत्ततः सूत्रेणैवौषधांते द्विस्त्रिर्वावेष्ट्य बध्नीयात् ॥ १ ॥**

अनुवासनवस्तिके पीछे आस्थापनवस्ति करना चाहिये रोगीको स्नेहाभ्यंग कराके, स्वेद दिलाकर, मलमूत्रके वेगसे निवृत्त कराके, निर्वात पवित्र स्थानमें मध्याह्नके समय अच्छी लंबी चौडी, अच्छे दृढ पायोंवाली, जो बीचसे खूब खींची हो ( ढीली झटोल नहीं हो ), जिसपर तकिया न हो ऐसी शय्यापर बायें करवट लिटाकर, दाहिनी साथल सकोडकर और बाई पसारकर, प्रसन्नचित्त, भोजन पचेपर चुपके हुए, सीधा शरीर किये ऐसा जाने तब वैद्य अपने बायें पांवपर वस्तिकी नली रखकर, दूसरे पांवके अँगूठे और अंगुलीसे कर्णिकाके ऊपरसे दबाकर, बायें हाथकी कनिष्ठिका और अनामिकासे वस्तिके आधे मुखको संकुचित करके, मध्यमा, तर्जनी और अँगूठेसे आधे मुखको चौडा करके वस्तिके भीतर दाहिने हाथके अँगूठे और तर्जनीसे औषध डाले, कैसी औषध हो जो वस्तिद्वारा ठीक सेचन योग्य हो तथा बहुत ज्यादे न हो, जिसमें बुल्बुले न हों तथा संकोच ( गांठे ) न हों और औषधके संग वस्तिमें वायु न भर जावे ऐसी औषध डालकर ऊपर औषधके पाससे बायें हाथसे थामकर दाहिनेहीसे डालता रहे ( औषध वस्तिमें यथायोग भरकर ) औषधके अन्तमें दोरेसे दो तीन लपेटे देकर ( वस्तिके ऊपरले मुखको भी ) बांध देवे ॥ १ ॥

**अथ दक्षिणेनोत्तानेन पाणिना वस्तिं गृहीत्वा वामहस्तमध्यमांगुलिप्रदेशिनीभ्यां नेत्रमुपसंगृह्यांगुष्ठेन नेत्रद्वारं पिधाय घृताभ्यक्ताग्रनेत्रं घृताक्तगुदाय प्रयच्छेदनुपृष्ठवंशं सममुन्मुखमाकर्णिकं नेत्रं प्रणिधत्स्वेति ब्रूयात् ॥ २ ॥**

फिर दाहिना हाथ ऊँचा करके उससे वस्तिको थामके बायें हाथकी मध्यमा और तर्जनीसे नेत्र ( नली ) को पकडके उसी अँगूठेसे नेत्र ( नली ) के मुखको रोककर नलीके अग्रभाग पर घृत चुपडकर और गुदाको भी घृतसे चिकनी

करके पीठके बांसकी सीधमें सीधा ऊपरको मुख ( छिद्र ) रखकर कर्णिका तक नलीको गुदामें धारण करो ( अर्थात् गुदामें जाने दो ) ऐसा रोगीसे कहे ॥ २ ॥

वस्तिं सव्ये करे कृत्वा दक्षिणेनावपीडयेत् ॥
एकेनैवावपीडेन न द्रुतं न विलंबितम् ॥ ३ ॥

जब नली कर्णिकातक गुदामें प्रविष्ट होजावे तब बायें हाथसे वैद्य वस्तिको पकडे और दाहिने हाथसे उसे दबावे और एकहीवार युक्तिसे इसप्रकार दबावे कि औषध भीतर पहुँच जावे, बहुत जलदी भी न दबावे और बहुत विलंब ( धीरे ) से भी न दबावे ॥ ३ ॥

ततो नेत्रमपनीय त्रिंशन्मात्राः पीडनकालादुपेक्ष्योत्तिष्ठेत्यातुरं ब्रूयात् । आतुरमुपवेशयेदुत्कटकं वस्त्यागमनार्थं निरूहप्रत्यागमनकालस्तु मुहूर्तो भवति ॥ ४ ॥

फिर नेत्र ( नली ) को गुदासे बाहर निकाल कर तीस गिने जावें इतनी देर औषध पहुँचनेसे पीछेतक रहने दे और रोगीसे कहे कि 'उठो' और फिर रोगीको वस्तिकी मात्रा उलटी निकलनेके अर्थ ऊकडू बिठावे, निरूहणकी औषध उलटी निकलनेके समयकी अवधि अनुमान एक मुहूर्त होती है ॥ ४ ॥

अनेन विधिना वस्तिं दद्याद्वस्तिविशारदः ॥ द्वितीयं वा तृतीयं वा चतुर्थं वा यथार्थतः ॥ ५ ॥ सम्यङ्निरूढलिंगे तु प्राप्ते वस्तिं निवारयेत् ॥ अपि हीनक्रमं कुर्यान्नतु कुर्यादतिक्रमम् ॥ ६ ॥ विशेषात्सुकुमाराणां हीन एव क्रमो हितः ॥ ७ ॥

वस्तिकर्मका जाननेवाला वैद्य इसी विधिसे वस्तिप्रणिधान करे और एकके सिवाय दूसरी अथवा तीसरी अथवा चौथी वस्तिका भी यथार्थ हो तो उपयोग करे ॥ ५ ॥ और जब ठीक निरूहण हुएके लक्षण मालूम देवें तब वस्तिकर्म बन्द कर देवे और यह ध्यान रक्खे कि वस्तिमें हीन क्रम तो भलेही हो ( अर्थात् थोडी कमी तो भले ही रह जावे ) परन्तु अतिक्रम ( जादती ) कभी नहीं करना ॥ ६ ॥ और बालकों तथा कोमल आदमियोंको अवश्य कम वस्तिकर्म करना उचित है॥७॥

## दुर्निरूढ अतिनिरूढ और सम्यङ्निरूढके लक्षण ।

यस्य स्याद्वस्तिरत्यल्पवेगो हीनमलानिलः ॥ दुर्निरूढः स विज्ञेयो मूत्रार्त्यरुचिजाड्यवान् ॥ ८ ॥ यान्येवं प्राक् प्रयुक्तानि लिंगा-

न्यति विरेचिते ॥ तान्येवातिनिरूढेऽपि विज्ञेयानि विपश्चिता ॥
॥ ९॥ यस्य क्रमेण गच्छंति विट्पित्तकफवायवः॥ लाघवं चोप-
जायेत सुनिरूढं तमादिशेत् ॥ १० ॥

जिसके वस्तिका बहुतही अल्पवेग होवे और मल तथा वायु बहुतही कम प्रवृत्त हों तो उसे दुर्निरूढ कहते हैं इससे मूत्रकी पीडा तथा अरुचि और जडता होती है ॥ ॥८॥ जो पहले अतिविरेचनके लक्षण कहे गये हैं वही लक्षण अतिनिरूढमें ( निरूहणवास्तिकी अधिकतामें) विद्वान वैद्यको समझ लेने चाहिये ॥ ९ ॥ जिस मनुष्यके मल, पित्त और कफ क्रमसे ठीक निकल जावें और शरीरमें हलकापन होजावे तो उसे सुनिरूढ ( अच्छी निरूहणवस्ति हुआ ) समझना चाहिये ॥ १० ॥

सुनिरूढं ततो जंतुं स्नानवंतं तु भोजयेत् ॥ पित्तश्लेष्मानिला-
विष्टं क्षीरयूषरसैः क्रमात् ॥ ११ ॥ सर्वं वा जांगलरसैर्भोजयेद-
विकारिभिः ॥ त्रिभागहीनमर्द्धं वा हीनमात्रमथाऽपि वा ॥ यथा-
ग्निदोषं मात्रैवं भोजनस्य विधीयते ॥ १२ ॥

जब अच्छे प्रकारसे निरूहणवस्ति हो चुके तब स्नान करावे और पित्तवालेको गोदुग्धसे, कफवालेको मूँगके यूषसे और वायुवालेको मांसके रस ( शोरवे ) के संग भोजन करावे ॥ ११ ॥ अथवा सबको विकार रहित जंगली जीवोंके मांसके रसहीसे भोजन करावे और भोजनभी तृतीयांश कम या आधा या थोडी मात्राका करावे और भोजनकी मात्रा रोगीकी जठराग्नि तथा दोष विचारकर कल्पना करनी चाहिये ॥ १२ ॥

अनंतरं ततो युंज्याद्यथास्वं स्नेहवस्तिना ॥१३॥ विविक्तता मन-
स्तुष्टिः स्निग्धता व्याधिनिग्रहः ॥ आस्थापनस्नेहवस्त्योः सम्य-
ग्दाने तु लक्षणम् ॥ १४ ॥

इसके पीछे ( ठीक निरूहणके पीछे ) यथायोग्य स्नेहवस्तिका उपयोग करना चाहिये ॥ १३ ॥ आस्थापन तथा स्नेहवस्तिके ठीक उपयोग हुएके ये लक्षण हैं कि विविक्तता ( इंद्रियोंमें विवेचन्न शक्ति ), मनकी प्रसन्नता, स्निग्धता और जिस व्याधिके लिये कीजावे उसका निग्रह ( रुकाव ) होजावे ॥ १४ ॥

---

( श्लो० ११ ) स्नानवंतमिति–उष्णवारिणा स्नानवंतमित्यर्थः । तदुक्तं–'ततः प्रत्यागते वस्तौ वाप्युष्ण नागरैः शृतम् ॥ पाययेत्कृतशौच च स्नापयेदुष्णवारिणा ॥ १ ॥' ( इति डल्हनः ) भावप्रकाशेपि–'स्नान-मुष्णोदकैः कुर्याद्दिवास्वप्नमजीर्णतां वर्जयेत्' इति । ( श्लो० १४ ) विविक्तता दत्तौपधिनिःसरणम् ( इति भावमिश्रः )

तदहस्तस्य पवनाद्भयं बलवदिष्यते ॥ रसौदनस्तेन शस्तस्तदहश्चानुवासनम् ॥ १५ ॥ पश्चादग्निबलं मत्वा पवनस्य च चेष्टितम् ॥ अन्नोपस्तंभिते कोष्ठे स्नेहवस्तिर्विधीयते ॥ १६ ॥

उस दिन ( निरूहणवस्तिके पीछे ) रोगीको वायु ( के उपद्रवों ) का बडा भारी भय होता है इसलिये मांसरस और भातका भोजन करावे और उसी दिन अनुवासन ( स्नेहवस्ति ) करे ॥ १५ ॥ फिर रोगीकी अग्नि, बल और वायुकी गति देखकर (उचित हो तो) भोजन खिलाकर (औरभी) स्नेहकी वस्ति करे ॥ १६ ॥

अनायांतं मुहूर्तात्तु निरूहं शोधनैर्हरेत् ॥ तीक्ष्णैर्निरूहैर्मतिमान्क्षारमूत्राम्लसंयुतैः ॥ १७ ॥ विगुणानिलविष्टब्धं चिरं तिष्ठन्निरूहणम् ॥ शूलारतिज्वरानाहं मरणं वा प्रवर्तयेत् ॥ १८ ॥

यदि दो घडीमें निरूहणवास्ति उलटी नहीं निकले तो उसे बुद्धिमान् वैद्य निरूहणकी तीक्ष्ण औषधोंसे जिनमें क्षार ( यवक्षारादि ), गोमूत्र और कांजी आदि मिले हों पुनः वस्ति देकर निकाल ही देवे ॥ १७ ॥ क्योंकि जो निरूहणकी औषध देरतक भीतर ठहरे तो वायुकी विगुणता, विष्टब्धता, शूल, अरति ( बेचैनी ), ज्वर और अफारा तथा मृत्यु करती है ॥ १८ ॥

न हि भुक्तवते देयमास्थापनमिति स्थितिः ॥ विसूचिकां वा जनयेच्छर्दिं वाऽपि सुदारुणाम् ॥ १९ ॥ कोपयेत्सर्वदोषान्वा तस्माद्द्याद्भोजिते ॥ जीर्णान्नस्याशये दोषाः पुंसः प्रव्यक्तिमागताः ॥ ॥ २० ॥ निःशेषाः सुखमायांति भोजनेनाप्रपीडिताः ॥ न वास्थापनविक्षिप्तमन्नमग्निः प्रधावति ॥ २१ ॥ तस्मादास्थापनं देयं निराहाराय जानता ॥ २२ ॥

भोजन करने पर आस्थापनवास्ति कभी न देना यह सिद्धांत है क्योंकि इससे विसूचिका पैदा होजाती है या तीक्ष्ण वमन होता है ॥ १९ ॥ अथवा सब दोष कुपित होजाते हैं इससे निरूहणवास्ति विनाही भोजन कराये देनी चाहिये और भोजन पचेपर मनुष्यके दोष प्रगट ( उत्कट ) ताको प्राप्त होते हैं ॥ २० ॥ और जो दोष भोजनसे पीडित नहीं हैं वे सुखसे निःशेष होजाते हैं। और आस्थापनसे विगडने पर जठराग्नि अन्नकी तरफ नहीं दौडती ( अर्थात् भोजन पर रुचि नहीं होती ) ॥ २१ ॥ इस कारणसे विना भोजन किये निराहार मनुष्यको आस्थापनवस्ति देनी उचित है ॥ २२ ॥

आवस्थिकं[1] क्रमं[2] चापि[3][4] मत्वा कार्यं[5] निरूहणम् ॥
मलेऽपकृष्टे दोषाणां बलवत्त्वं न विद्यते ॥ २३ ॥

अवस्थाका क्रम विचार कर भी निरूहणवस्ति करनी चाहिये क्योंकि मलके क्षीण होजानेसे दोषोंमें बलवत्ता नहीं रहती है ॥ २३ ॥

निरूहणके द्रव्य ।

क्षीराण्यम्लानि मूत्राणि स्नेहाः क्वाथा रसास्तथा ॥ लवणानि फलं क्षौद्रं शताह्वा सर्षपं वचा ॥ २४ ॥ एला त्रिकटुकं रास्ना सरलं देवदारु च ॥ रजनी मधुकं हिंगु कुष्ठं संशोधनानि च ॥२५॥ कटुका शर्करा मुस्तमुशीरं चंदनं शटी ॥ मंजिष्ठा मदनं चण्डा त्रायमाणा रसांजनम् ॥ २६ ॥ बिल्वमध्यं यवानी च फलिनी शक्रजा यवाः ॥ काकोली क्षीरकाकोली जीवकर्षभकावुभौ ॥२७॥ तथा मेदा महामेदा ऋद्धिर्वृद्धिर्मधूलिका ॥ निरूहेषु यथालाभमेषवर्गो विधीयते ॥ २८ ॥

अनेक दुग्ध, कांजी आदि खटाई, गोमूत्रादि मूत्र, अनेक स्नेह ( तैल, घृतादि ), औषधोंके क्वाथ तथा स्वरस, लवण, फल ( फलत्रय ), शहत, शताह्वा ( सोया अथवा सौंफ ), सरसों, वच ॥ २४ ॥ इलायची, त्रिकटु, रास्ना, सरल ( तारपीन ), देवदारु, हलदी, मुलेठी, हींग, कूट, शोधनद्रव्य ( निशोथ आदि ) ॥ २५ ॥ कुटकी, खांड, नागरमोथा, खस, चंदन, कचूर, मंजीठ, मैनफल, चंडा ( चोरक नाम गंधद्रव्य ), त्रायमाण, रसोत ॥ २६ ॥ बिल्वमध्य (बेलगिरी ), अजवायन, फलिनी ( प्रियंगु ), इंद्रजौ, काकोली, क्षीरकाकोली, जीवक, ऋषभक ॥ २७ ॥ मेदा, महामेदा, ऋद्धि, वृद्धि, मधूलिका ( तृणविशेष अथवा मूर्वा ) इनमेंसे जो जहां योग्य हों तथा जो मिलसकें वे निरूहणमें युक्त करे यह वर्ग निरूहणके लिये कहा है ॥ २८ ॥

वस्तिद्रव्योंके भागोंकी कल्पना ।

स्वस्थे क्वाथस्य चत्वारो भागाः स्नेहस्य पंचमः ॥ क्रुद्धेऽनिले चतु-

---

( श्लो० २५ ) सरलः धूपकाष्ठे पीतदारुणि सरलद्रवः तारपीननाम्ना प्रसिद्धः ( इति शब्दस्तोमः ) संशोधनानि त्रिवृदादीनि (इति नि० सं०) ( श्लो० २६) चडा चोरकनामगन्धद्रव्ये शखपुष्पा च ( इति श० स्तो० ) ( श्लो० २७ ) फलिनी प्रियंगुः 'प्रियगुः फलिनी कांता' ( इति निघंटुः ) (श्लो०२८) मधूलिका डल्लनमते तु तृणविशेषः । शब्दस्तोमे तु मधूलिका मूर्वा । निघंटावपि मधूलिका मूर्वा पठिता ।

र्थस्तु षष्ठः पित्ते कफेऽष्टमः ॥२९॥ सर्वेषु चाऽष्टमो भागः कल्कानां लवणं पुनः ॥ क्षौद्रं मूत्रं फलं क्षीरमम्लं मांसरसं तथा ॥ युक्त्या प्रकल्पयेद्धीमान्निरूहे कल्पना त्वियम् ॥ ३० ॥ कल्कस्नेहकषायाणामविवेकाद्भिषग्वरैः ॥ वस्तिस्तु कल्पितः सम्यक् तस्यादानं यथार्थकृत् ॥ ३१ ॥

स्वस्थ मनुष्यके लिये चार भाग क्वाथ और एक भाग पांचवां स्नेह लेना और जो वायुका कोप हो तो तीन भाग क्वाथमे एक चौथा भाग स्नेह लेवे और पित्तके कोपमें छठा भाग तथा कफके कोपमें आठवां भाग स्नेहका डालना चाहिये ॥ २९ ॥ और सब दोष हों तो आठवाँही भाग लेवे तथा कल्क, लवण, शहत, गोमूत्र, फल, दूध, खटाई, मांसरस इन सबके भाग बुद्धिमान् वैद्य युक्तिसे कल्पना कर लेवे, निरूहणमें कल्पनाकी यही विधि है ॥ ३० ॥ कल्क, स्नेह, क्वाथ इनको वैद्योंने विना विभाग-विवेचनके ही ( यथादोष, यथा अवसर ) कल्पना करके वस्तिकी कल्पना की है, वैद्यकी युक्तिसे उपयोग करना यथार्थ ही होता है ॥ ३१ ॥

### योजनका प्रकार ।

दत्त्वादौ सैंधवस्याक्षं मधुनः प्रसृतद्वयम् ॥ पात्रे तलेन मथ्नीयादनुस्नेहं शनैः शनैः ॥ ३२ ॥ सम्यक्सुमथिते दद्यात्फलकल्कमतः परम् ॥ ततो यथोचितान्कल्कान्भागैः स्वैः श्लक्ष्णपेषितान् ॥३३॥ गंभीरे भाजनेन्यस्मिन्मथ्नीयात्तं खजेन च ॥ यथा च साधु मन्येत न सांद्रो न तनुः समः ॥ ३४ ॥ कषायप्रसृतान्पंच सुपूतांस्तत्र दापयेत् ॥ रसक्षीराम्लमूत्राणां दोषावस्थामवेक्ष्य तु ॥३५॥

पहले एक कर्ष भर सैंधानमक और चार पल शहत एक पात्रमें डालकर हथेलीसे धीरे धीरे मथे और मथते समय स्नेहभी डालता जावे ॥ ३२ ॥ जब मथजावे तब उसमें मैनफलका कल्क मिला दे और जो यथोचित कल्क हों उनको भी नरम पीसकर अपने भागोंके अनुसार डालदे ॥ ३३ ॥ फिर दूसरे बडे पात्रमें डालकर रईसे मथे और देखले कि न बहुत गाढा होवे और न बहुत पतला किंतु ठीक एकसा हो ॥ ३४ ॥ फिर इसमें छने हुए क्वाथ पाँच प्रसृत ( १० पल) डालदे और रोगीके दोषोंको विचार कर उसके अनुसार रस ( मांसरस ), दूध, कांजी, गोमूत्र आदि अनुमानसे कल्पना करके डालदे ॥ ३५ ॥

अत ऊर्द्ध्वं द्वादशप्रसृतान्वक्ष्यामः ।

दत्त्वादौ सैंधवस्याऽक्षं मधुनः प्रसृतिद्वयम् ॥ विनिर्मथ्य ततो दद्यात्स्नेहस्य प्रसृतित्रयम् ॥ ३६ ॥ एकीभूते ततः स्नेहे कल्कस्य प्रसृतिं क्षिपेत् ॥ संमूर्च्छिते कषायं तु चतुःप्रसृतिसंमितम् ॥ ३७ ॥ वितरेच्च तदावापमन्ते द्विप्रसृतोन्मितम् ॥ एवं प्रकल्पितो वस्तिर्द्वादशप्रसृतो भवेत् ॥ ३८ ॥

अब हम बारह प्रसृति योजनाके विभाग बताते हैं वे ऐसे हों कि सबसे पहले एक कर्ष सैंधानमक और दो प्रसृति ( ४ पल ) शहत डालके मथे और उसमें तीन प्रसृत ( ६ पल ) स्नेह डाले ॥ ३६ ॥ जब शहत और स्नेह मिल जावे तब १ प्रसृत ( २ पल ) कल्क डाले जब कल्क भी मिल जावे तब ४ प्रसृत ( ८ पल) क्काथ डाले ॥ ३७ ॥ और फिर दो प्रसृत ( ४ पल ) अन्य डालनेकी वस्तु ( दूध, कांजी, मांसरस, गोमूत्र आदि ) डाले ऐसे विभागकल्पना करनेसे वस्तिद्रव्य १२ प्रसृत हो जाते हैं ॥ ३८ ॥

ज्येष्ठायाः खलु मात्रायाः प्रमाणमिदमीरितम् ॥ अप्रह्रासे भिषकुर्यात्तद्वत्प्रसृतिहापनम् ॥ ३९ ॥ यथावयो निरूहाणां कल्पनेयमुदाहृता ॥ सैंधवादिद्रवांतानां सिद्धिकामैर्भिषग्वरैः ॥ ४० ॥

यह प्रमाण १२ प्रसृतिका जो ऊपर कहा है यह बडेसे बडी मात्राका प्रमाण कहा है, वैद्य इसमेंसे घटाकर यथोचित जितनी प्रसृति ठीक समझे उतनी ( इसी हिसाबसे ) कम कर लेवे ॥ ३९ ॥ अवस्थाके अनुसार सिद्धि चाहनेवाले वैद्यवरोंने सैंधवसे लेकर द्रव ( क्काथ, मूत्रादि ) तक की निरूहणवस्तिमें यह कल्पना की है ( सद्वैद्य इसमें भी अपनी बुद्धिसे न्यूनाधिक कल्पना कर सकता है ) ॥ ४० ॥

अत ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यंते वस्तयोत्र विभागशः ॥
यथादोषं प्रयुक्ता ये हन्युर्नानाविधान्गदान् ॥ ४१ ॥

यहांसे अगाडी अब वस्तियोंके विभाग ( भेद ) वर्णन करते हैं जो दोषोंके अनुसार उपयोग किये जानेसे नाना प्रकारके रोगोंको नष्ट कर सकें ॥ ४१ ॥

आस्थापनके योग ।

शंपाकोरुबुवर्षाभूवाजिगंधानिशाच्छदैः ॥ पंचमूलीबलारास्नागु-

( श्लो० ३६ ) प्रसृतिः प्रसृतं च पलद्वयप्रमाणम् ।

डूचीसुरदारुभिः ॥४२॥ क्वथितैः पालिकैरेभिर्मदनाष्टकसंयुतैः ॥ कल्कैर्मागधिकाम्भोदहवुषामिसिसैंधवैः ॥ ४३ ॥ वत्साह्वयप्रियंगूग्रायष्ट्याह्वयरसांजनैः ॥ दद्यादास्थापनं कोष्णं क्षौद्राद्यैरभिसंस्कृतम् ॥ ४४ ॥ पृष्ठोरुत्रिकशूलाश्मविण्मूत्रानिलसंगिनाम् ॥ ग्रहणीमारुतार्शोघ्नं रक्तमांसबलप्रदम् ॥ ४५ ॥

किरमाला, अरंड, सांठी, असगंध, हलदी ( अथवा कचूर ), पंचमूल (लघु ), खिरेंटी, रास्ना, गिलोय, देवदारु ॥ ४२ ॥ इन सबको पल पल भर लेवे और आठ मैनफल डालकर क्वाथ करले और पीपल, नागरमोथा, हाऊबेर, सोया, सैंधानमक॥ ॥ ४३ ॥ इंद्रजौ, प्रियंगु, वच, मुलेठी और रसोत इनका कल्क करे इस कल्कको और क्वाथको मिलाकर थोडा गरम कर, शहत आदि मिलाकर आस्थापन करे ॥ ॥ ४४ ॥ यह योग पीठ, साथल, त्रिक इन स्थानोंके शूल, पथरी, मल, मूत्र और वायुकी रुकावट, ग्रहणी, वायुरोग, बवासीर इतने रोगोंको नष्ट करता है रुधिर और मांसको बल देता है ॥ ४५ ॥

( वक्तव्य ) इन योगोंमें अन्वयकी विशेष आवश्यकता नहीं है और न कोई अन्वयके योग्य बात ही है ॥

गुडूचीत्रिफलारास्नादशमूलबलापलैः ॥ क्वथितैः श्लक्ष्णपिष्टैस्तु प्रियंग्वंजनसैंधवैः ॥ ४६॥ शतपुष्पावचाकृष्णायवानीकुष्ठविल्वजैः ॥ सगुडैरक्षमात्रैस्तु मदनार्द्धपलान्वितैः ॥ ४७ ॥ क्षौद्रतैलघृतक्षीरशुक्लकांजिकमस्तुभिः ॥ समालोड्य च मूत्रैस्तु दद्यादास्थापनं परम् ॥ ४८ ॥ तेजोवर्णबलोत्साहवीर्याग्निप्राणवर्द्धनम् ॥ सर्वमारुतरोगघ्नं वयःस्थापनमुत्तमम् ॥ ४९ ॥

गिलोय, त्रिफला, रास्ना, दशमूल, खिरेंटी इनको पल पल लेकर क्वाथ बनावे और प्रियंगु, रसोत, सैंधानमक ॥ ४६ ॥ सौंफ, वच, पीपल, अजवायन, कूट, बेलगिरि- और गुड इनको कर्ष भर लेकर और दो कर्ष मैनफल मिलाकर सजल पीसकर कल्क बनावे ॥ ४७ ॥ फिर शहत, तैल, घृत, दूध, सिरका, कांजी और दहीका पानी सबको इकट्ठा करके गोमूत्र मिलाकर मथ डाले इससे आस्थापन वस्ति करे ॥४८॥ यह तेज, वर्ण, बल, उत्साह, वीर्य, जठराग्नि और प्राण ( जीवन ) इन सबकी

( श्लो० ४३ ) चतुर्दशद्रव्याणा चतुर्दशपलेऽष्टगुणं जलं दत्त्वा क्वाथयेत् । ( श्लो० ४४ ) क्षौद्राद्यैरित्यत्र आद्यशब्देन मूत्रस्नेहादयो ग्राह्याः निरूहस्यांगत्वात् ।

वृद्धि करती है तथा सब वायुके रोगोंका नाश करती है यह आस्थापनवस्ति परम उत्तम है ॥ ४९ ॥

कुशादिपंचमूलाब्दत्रिफलोत्पलवासकैः ॥ सारिवोशीरमंजिष्ठारास्नारेणुपरूषकैः ॥ ५० ॥ पालिकैः कथितैः सम्यग्द्रव्यैरेभिश्च पेषितैः ॥ शृंगाटकात्मगुप्तेभकेसरागुरुचंदनैः ॥ ५१ ॥ विदारीमिसिमंजिष्ठाश्यामेंद्रयवसिंधुजैः ॥ फलपद्मकयष्ट्याह्वैः क्षौद्रक्षीरघृताप्लुतैः ॥ ५२ ॥ दत्तमास्थापनं शीतमम्लहीनैस्तथा द्रवैः ॥ दाहासृग्दरपित्तासृक्पित्तगुल्मज्वराञ्जयेत् ॥ ५३ ॥

कुशादिक (तृण) पंचमूल, नागरमोथा, त्रिफला, कमल, अडूसा, सारिवा, खस, मंजीठ, रास्ना, पित्तपापडा, फालसे ॥ ५० ॥ इन सबको एक एक पल लेकर क्वाथ कर लेवे और फिर सिंघाडे, कवँचके बीज, नागकेसर, अगर, चंदन ॥ ५१ ॥ विदारीकंद, सौंफ, मंजीठ, प्रियंगु, इंद्रजौ, सैंधानमक, मैनफल, पद्माख और मुलेठी इन्हें पीसकर कल्क बनावे और उसमें शहत, दूध तथा घृत भी मिलावे और खटाई ( युक्त कांजी आदि ) नहीं डाले, इसे कुछेक पतली रक्खे और इससे ठंढा आस्थापन करे यह प्रयोग दाह, रक्तप्रदर, रक्तपित्त, पित्तगुल्म और ज्वर इन्हे नाश करता है ॥ ५२ ॥ ५३ ॥

( वक्तव्य ) इस योगकी टीकामें डल्लनमिश्रजीने शृंगाटादि १९ द्रव्य कल्क बनानेमें लिखे हैं पर मूलपाठमें १४ ही हैं जिनका पृथक् २ नाम टीकामें नहीं लिखा कोई १९ पूरे करनेके लिये 'इभकेसर' इस नागकेसरवाची एक पदमेंसे 'इभ' और 'केसर'को पृथक् द्रव्यवाचक मानकर इभका अर्थ गजपीपल और केसर मानते हैं परंतु हमारी समझमें यह अनुचित है क्योंकि गजपीपल पित्तनाशक नहीं॥

रोध्रचंदनमंजिष्ठारास्नानंताबलर्द्धिभिः ॥ सारिवावृषकाश्मर्यमेदामधुकपद्मकैः ॥ ५४ ॥ स्थिरादितृणमूलैश्च क्वाथैः कर्षत्रयोन्मितैः ॥ पिष्टैर्जीवककाकोलीयुगर्द्धिमधुकोत्पलैः ॥ ५५ ॥ प्रपौंडरीकजीवंतीमेदारेणुपरूषकैः॥ अभीरुमिसिसिंधूत्थवत्सकोशीरपद्मकैः॥५६॥ कसेरुशर्करायुक्तैः सर्पिर्मधुपयःप्लुतैः॥ द्रवैस्तीक्ष्णाम्लवर्ज्यैश्च दत्तो

( श्लो० ५० ) रेणुः पर्पटः नतु रेणुका पर्पटस्य पित्तघ्नत्वात्, तथाच रेणुकाया रेणुनामापि नास्ति केनचिद्भ्रांत्यैव रेणुका लिखिता । ( श्लो० ५२) अत्र मधुनश्चत्वारिपलानि पित्ते नातिबहुक्षौद्रमित्युक्तत्वात् ।

वस्तिः सुशीतलैः ॥ ५७ ॥ गुल्मासृग्दरहृत्पांडुरोगान्सविषमज्वरान्॥ असृक्पित्तातिसारौ च हन्यात्पित्तकृतान्गदान् ॥ ५८ ॥

लोध, चंदन, मँजीठ, रास्ना, अनंता ( उत्पलसारिवा ), खिरेंटी, ऋद्धि, सारिवा, अडूसा, खंभारी, मेदा, मुलेठी, पद्माख ॥ ५४ ॥ स्थिरादि ( शालपर्णी आदि लघु पंचमूल ), तृणमूल ( तृणपंचमूल ) इन सबको तीन २ कर्ष लेकर काथ बनावे और जीवक, काकोली, क्षीरकाकोली, ऋद्धि, मुलेठी, कमल ॥ ५५ ॥ प्रपौंडरीक, जीवंती, मेदा, पित्तपापडा, फालसा, अभीरु ( शतावरी ), सौंफ, सैंधानमक, इंद्रजौ, खस, पद्माख ॥ ५६ ॥ कसेरु तथा खांड इन्हें पीसकर डाले और उसमें घृत, शहत तथा दूधभी मिलावे, तीक्ष्ण और खटाई नहीं मिलावे ( किंतु इक्षुरस आदि शीतल द्रव वस्तु मिलावे ) फिर इससे वस्तिकर्म करे ॥ ५७ ॥ यह गुल्म, रक्तप्रदर, हृदयरोग, पांडुरोग, विषमज्वर, रक्तपित्त, अतिसार तथा पित्तके रोगोंको दूर करता है ॥ ५८ ॥

भद्रानिम्बकुलत्थार्ककोशातक्यमृतामरैः ॥ सारिवाबृहतीपाठामूर्वारग्वधवत्सकैः ॥ ५९ ॥ काथः कल्कस्तु कर्तव्यो बलामदनसर्षपैः ॥ सैंधवामरकुष्ठैलापिप्पलीबिल्वनागरैः ॥ ६० ॥ कटुतैलमधुक्षारसूत्रतैलांबुसंयुतैः ॥ कार्यमास्थापनं तूर्णं कामलापांडुमेहिनाम् ॥ ६१ ॥ मेदस्विनामनग्नीनां कफरोगाशनद्विषाम् ॥ गलगंडगरग्लानिश्लीपदोदररोगिणाम् ॥ ६२ ॥

भद्रा ( भद्रमुस्ता या भद्रदारु ), निंब, कुलथी, आक, तोरई, गिलोय, देवदारु, सारिवा, बडी कटेली, पाठा, मूर्वा, किरमाला, कुडा ॥ ५९ ॥ इनका तो काथ करे और खिरेंटी, मैनफल, सरसों, सैंधानमक, देवदारु, कूट, इलायची, पीपल, बेलगिरी, सोंठ इनको पीसकर कल्क बनावे ॥ ६० ॥ कडुवा तैल, शहत, यवक्षार, गोमूत्र, तिलका तैल और जल सबको मिलाकर इससे आस्थापन करे। इतने रोगोंवालोंको यह हितकारक है जैसे कामला, पांडुरोग, प्रमेहरोगवाले ॥ ६१॥ जिनके मेद बढा हो, जिनकी जठराग्नि नष्ट हो, जिनके कफके रोग हों, जिनको भोजनसे द्वेष हो ( अरुचि हो ) तथा गलगंडके रोगी, गरसे व्याप्त, जिन्हें अंगग्लानि हो, श्लीपद हो तथा कफोदर आदि उदरके रोग हों ॥ ६२ ॥

---

( श्लो० ५९ ) भद्रा भद्रमुस्ता देवदारु च ( इति शब्दस्तोमः )।

दशमलीनिशाबिल्वपटोलत्रिफलामरैः ॥ क्वथितैः कल्कपिष्टैस्तु मुस्तसैंधवदारुभिः ॥ ६३ ॥ पाठामागधिकेंद्राह्वैस्तैलक्षारमधुप्लुतैः ॥ कुर्यादास्थापनं सम्यग्मूत्राम्लफलयोजितम् ॥ ६४ ॥ कफपांडुमदालस्यमूत्रमारुतसंज्ञिनाम् ॥ आमाटोपापचीश्लेष्मगुल्मकृमिविकारिणाम् ॥ ६५ ॥

दशमूल, हलदी, बिल्व, पटोल, त्रिफला, देवदारु इनका क्वाथ करे और नागरमोथा, सैंधानमक, देवदारु, ॥ ६३ ॥ पाठा, पीपल, इन्द्रजौ इनका कल्क कर ले और तैल, क्षार ( यवक्षार ) और शहतसे प्लुत करके गोमूत्र, कांजी तथा मैनफल युक्त करके आस्थापनवस्ति करे ( इसमें तैल और मधु चार चार पल डाले क्षार दो कर्ष गोमूत्र डेढ पल, कांजी आधापल, मैनफल दो कर्ष लेवे ) ॥ ६४ ॥ यह कफ, पांडु, मद, आलस्य तथा मूत्र और अधोवायुका रुकना, आमका विकार, आटोप, अपची, कफका गुल्म और कृमिरोगवालोंको हितकारी है ॥ ६५ ॥

वृषाश्मभेदवर्षाभूधान्यगंधर्वहस्तकैः ॥ दशमूलबलामूर्वायवकोलनिशाच्छदैः ॥ ६६ ॥ कुलत्थबिल्वभूनिंबैः क्वथितैः पलसंमितैः॥ कल्कैर्मदनयष्ट्याह्वषड्ग्रंथामरसर्षपैः ॥ ६७ ॥ पिप्पलीमूलसिंधूत्थयवानीमिसिवत्सकैः॥ क्षौद्रेक्षुरसगोमूत्रसर्पिस्तैलरसप्लुतैः ॥६८॥ तर्णमास्थापनं कार्यं संसृष्टं बहुरोगिणाम् ॥ गृध्रसीशर्कराष्ठीलातूणीगुल्मगदापहम् ॥ ६९ ॥

अडूसा, पाषाणभेद, सांठी, धनियाँ, अरंड, दशमूल, खिरेंटी, मूर्वा, जौ, बेर, कचूर ॥ ६६ ॥ कुलथी, बिल्व, चिरायता इन तेईस द्रव्योंको पलपल भर ले अठगुने जलमें क्वाथ करे और मैनफल, मुलेठी, वच, देवदारु, सरसों, पीपलामूल, सैंधानमक, अजवायन, सौंफ, इंद्रजौ इन्हें पीसकर कल्क बनावे फिर शहत, ईखका रस, गोमूत्र, घृत, तैल, मांसरस भी मिलादे ॥ ६७ ॥ ६८ ॥ और शीघ्र इसकी आस्थापनवस्ति देवे जो बहुत रोगोंसे व्याप्त हो, गृध्रसी वायु, शर्करा, अष्ठीला, तूणी और गुल्म इतने रोगोंवालेको हित है ॥ ६९ ॥ ( इसमें शहत तीन पल, ईखका रस, दूध और गोमूत्र डेढ डेढ पल, घृत २ पल, तैल २ पल, मांसरस आधे पल लेना तथा दोषोंकी न्यूनाधिकतासे वैद्य कम ज्यादा भी कर लेवे ) ॥

( श्लो० ६३ ) अत्र जलमष्टगुणं योजयित्वा क्वाथं कुर्यात् । ( श्लो० ६६ ) निशाच्छदः शटी ( इति डल्हनः )

रास्नारग्वधवर्षाभूकटुकोशीरवारिदैः ॥ त्रायमाणामृतारक्तापंचमूलविभीतकैः ॥ ७० ॥ सवलैः पालिकैः क्वाथः कल्कस्तु मदनान्वितैः ॥ यष्ट्याह्वमिसिसिंधूत्थफलिनींद्रयवाह्वयैः ॥ ७१ ॥ रसांजनरसक्षौद्रद्राक्षासौवीरसंयुतैः ॥ युक्तो वस्तिः सुखोष्णोयं मांसशुक्रवलौजसाम् ॥ ७२ ॥ आयुष्योग्नेश्च संस्कर्ता हंति चाशुगदानिमान् ॥ गुल्मासृग्दरवीसर्पमूत्रकृच्छ्रक्षतक्षयान् ॥ ७३ ॥ विषमज्वरमर्शांसि ग्रहणीं वातकुंडलीम् ॥ जानुजंघाशिरोवस्तिग्रहोदावर्तमारुतान् ॥ ७४ ॥ वातासृक्शर्कराष्ठीलाकुक्षिशूलोदरारुचीः ॥ रक्तपित्तकफोन्मादप्रमेहाध्मानहृद्ग्रहान् ॥ ७५ ॥

रास्ना, किरमाला, सांठी, कुटकी, खस, नागरमोथा, त्रायमाण, गिलोय, मँजीठ, पंचमूल (आद्य पंचमूल), बहेडा ॥७०॥ और खिरेंटी इन सबको पलपल लेकर अठगुने जलमें क्वाथ करे और मैनफल, मुलेठी, सौंफ, सैंधानमक, प्रियंगु, इन्द्रजौ॥७१॥ इन्हें पीसकर कल्क बनावे और रसौत, मांसरस, शहत, दाख ( मुनक्का ), कांजी मिलाकर निवाया करके वस्ति देवे यह मांस, वीर्य, बल और ओजवालोंको ( स्वस्थको भी ) हित है ॥ ७२ ॥ आयु देनेवाली है, अग्निको संस्कार करके शुद्ध करनेवाली है और वक्ष्यमाण रोगोंको नष्ट करती है जैसे गुल्म, रक्तप्रदर, विसर्प, मूत्रकृच्छ्र, क्षत, क्षय ॥ ७३ ॥ विषमज्वर, बवासीर, संग्रहणी, वातकुंडली और जानु, जंघा, शिर, वस्ति इनका ग्रह ( अकडना ), उदावर्त, वायुके रोग ॥ ७४ ॥ वातरक्त, शर्करा, अष्ठीला, कूखकी शूल, उदररोग, अरुचि, रक्तपित्त, कफके रोग, उन्माद, प्रमेह, अफारा, हृदयका रुकना ॥ ७५ ॥

( वक्तव्य ) इसमें मैनफलसे लेकर इंद्रजौ तक छः द्रव्योंका कल्क ३ पल लेना और यद्यपि स्नेह इसमें नहीं लिखा तो भी निरूहणका मुख्य अंग होनेसे स्नेह ६ पल, शहत ३ पल और रसौत, मांसरस, क्षीर, सौवीर ये पलपल भर लेवे ( तथा दाखका रसभी १ पल लेवे और कई 'द्राक्षासौवीरसंयुतैः' के स्थानमें 'क्षीरसौवीरसंयुतैः' ऐसा पाठ मानते हैं–देखो टिप्पणी ) ॥

---

( श्लो० ७१ ) सवलैः बलासहितैः । ( श्लो० ७२ ) 'द्राक्षासौवीरसंयुतैः' इत्यत्र क्षीरसौवीरसंयुतैरिति पाठ मन्यते । स्नेहस्य निरूहस्य निरूहणांगत्वात् अतोप्यत्र षट्पलप्रमाणानि निक्षेपणीयानि अत्र कल्कस्य त्रीणि पलानि मधुनस्त्रीणि पलानि रसांजनमांसरसक्षीरसौवीराणां प्रत्येकमेकपलमित्येवम् ( इति डल्हनः )

( विशेष वक्तव्य ) इन योगोंमें क्राथका यह नियम जानना कि द्रव्योंसे अठगुने जलमें कथित करे और चतुर्थांश शेष रहनेपर उतारले उसमेंसे छानकर आठ पल अनुमान लेकर कल्क क्षौद्रादिमें डालना और सब मिलकर अनुमान १२ प्रसृत ( २४ पल ) होजावे ऐसा हिसाब लगा लेना और जो अल्प मात्रा करनी हो तो उसी हिसाबसे अनुमान तीसरा भाग क्राथका रखना, पहलेके मनुष्योंका शरीर विशाल, बलवान् और शक्तिमान् होता था इससे उस समय १२ प्रसृति अर्थात् २४ पल जो सवासेरके अनुमान हुई इतनी औषध वस्तिद्वारा पक्वाशयमें प्रणिधान होसकती होगी परंतु इस समय क्षुद्र मनुष्योंका शरीर क्षुद्र, बल और शक्ति बहुत अल्प तथा पक्वाशयादिक आशय भी उतने विस्तृत नहीं इस कारण इस समयके लिये वस्तिके द्रव्योंकी मात्रा आधी अर्थात् १२ पलहीकी बडी मात्रा रखनी चाहिये और सुकुमार, बाल, वृद्धों आदिके लिये इससे भी अल्प औषधकी वस्ति देना चाहिये ॥

वातादि दोषोंमें वस्ति ।

**वातघ्नौषधनिःक्वाथाः सैंधवत्रैवृतैर्युताः॥ साम्लाः सुखोष्णा योज्याः स्युर्वस्तयः कुपितेऽनिले॥ ७६॥ न्यग्रोधादिगणक्वाथाः काकोल्यादिसमायुताः॥ विधेया वस्तयः पित्ते ससर्पिष्काः सशर्कराः॥७७॥ आरग्वधादिनिःक्वाथाः पिप्पल्यादिसमायुताः॥ सक्षौद्रमूत्रा देयाः स्युर्वस्तयः कुपिते कफे ॥ ७८॥ शर्करेक्षुरसक्षीरघृतयुक्ताः सुशीतलाः॥ क्षीरवृक्षकषायाढ्या वस्तयः शोणिते हिताः॥ ७९ ॥**

वायुके कोपमें वायुनाशक औषधोंका क्काथ कर उसमें सैंधानमक और त्रैवृत स्नेह डाल, कांजी मिलाकर सुहाते २ निवायेकी वस्ति करना ( इसमें वायुनाशक भद्रदारु आदि द्रव्य १६ पलका क्काथ कर उसमेंसे ८ पल लेना ) ॥ ७६ ॥ पित्तके कोपमें न्यग्रोधादिगणका क्काथ कर उसमें काकोल्यादिका कल्क मिला और घृत तथा शर्करा मिलाकर वस्ति करना ( इसमें कल्क २ पल, घृत ४ पल, शर्करा १ पल और अनुक्त मधु, सैंधव, क्षीरादि भी मिलावे ) ॥ ७७ ॥ कफके कोपमें आरग्वधादिगणकी १६ पल औषधोंका क्काथ कर इसमेंसे ८ पल ले और पिप्पल्यादिका कल्क ३ पल डाले, शहत ६ पल, गोमूत्र ३॥ पल मिलाकर वस्ति करे ॥ ॥ ७८ ॥ रक्तके कोपमें शर्करा, ईखका रस, दूध, घृत और दूधवाले वृक्षोंका क्काथ मिलाकर वस्ति करे ( इसमेंभी क्काथ ८ पल लेकर क्षीरादि बुद्धिसे अनुमान करले ॥७९॥

( वक्तव्य ) इसमें डल्हनमिश्रजीने हरेक योगमें मात्राका बडा झगडा वारवार लिखा है इसे तो वैद्य पूर्वोक्त ( द्वादशप्रसृतोक्त आदि ) बीजोंसे स्वयंही कल्पना

कर सकता है तथा वैद्य देश, काल, अवस्था, व्याधि और दोषका विचार करके स्वयं समयोचित कल्पना करे वही ठीक होता है क्योंकि जो प्रमाणके भाग उन्होंने लिखे वे २४ पलके पूरा करनेको लिखे हैं सो इस समय ठीक नहीं तथा बहुतसी अनुक्त योजना भी लिखी है जो पाठसे सर्वथा असिद्ध है इसलिये हमने सब जगह यह झगडा नहीं लिखा परंतु कहीं २ लिखभी दिया है पर वैद्य सदा अपनी बुद्धिसे विचारकर काम करे ॥

### शोधनवस्ति और लेखनवस्ति ।

शोधनद्रव्यनिःक्वाथास्तत्कल्कस्नेहसैंधवैः ॥ युक्ताः खजेन मथिता वस्तयः शोधनाः स्मृताः ॥ ८० ॥ त्रिफलाक्वाथगोमूत्रक्षौद्रक्षारस-मायुताः ॥ उषकादिप्रतीवापा वस्तयो लेखनाः स्मृताः ॥ ८१ ॥

शोधन द्रव्यों ( निशोथ आदि ) का क्वाथ करे और उन्हींका कल्क तथा स्नेह, सैंधानमक मिलाकर रईसे मथे ये शोधन करनेवाली वस्ति हैं ॥ ८० ॥ त्रिफलाका क्वाथ, गोमूत्र, शहत और जवाखार तथा उषकादि गणका कल्क डालकर वस्ति करना लेखन है ॥ ८१ ॥

### बृंहणवस्ति और वाजीकरणवस्ति ।

बृंहणद्रव्यनिःक्वाथाः कल्कैर्मधुरकैर्युताः ॥ सर्पिर्मांसरसोपेता वस्तयो बृंहणाःस्मृताः ॥ ८२ ॥ चटकांडोच्चटाक्वाथाः सक्षीरघृत-शर्कराः ॥ आत्मगुप्ताफलावापाः स्मृता वाजीकरा नृणाम् ॥ ८३ ॥

विदारिकंदादि बृंहण द्रव्योंके क्वाथमें काकोल्यादि मधुर द्रव्योंका कल्क मिला, घृत, मांसरस डालकर वस्ति करना बृंहण है ॥ ८२ ॥ चिडियाके अंडे, उच्चटा ( चिरमठी या उटंगनके बीज ) का क्वाथ तथा दूध, घृत, खांड मिला कवँचके बीजोंका कल्क डाल वस्ति करना वाजीकरण है, पुरुषोंको यह परमबलदायक है॥ ८३॥

### पिच्छलवस्ति ।

विदार्यैरावतीशेलुशाल्मलीधन्वनांकुराः ॥ क्षीरसिद्धाः क्षौद्रयुताः सास्राः पिच्छलवस्तयः ॥ ८४ ॥ वाराहमाहिषौरभ्रबैडालैणेयकौ-क्कुटम् ॥ सद्यस्कमसृगंडं वा देयं पिच्छलवस्तिषु ॥ ८५ ॥

---

( श्लो० ८५ ) सद्यस्कमसृग्देयमित्यत्र सद्यस्कं तत्कालानीतं तं प्रजीवितमेव ग्राह्यं जीवानुसाधनार्थम् ( इति नि, सं. )

विदारीकंद, ऐरावती ( नागबला ), शेलू ( श्लेष्मातक अर्थात् ल्हेसुवा ), शाल्मली ( सिंभल या सेमल ) तथा धन्वन वृक्षके अंकुर इन्हें दूधमें पकाकर, शहत और रुधिर मिलाकर वस्ति करना पिच्छल ( गाढा करनेवाला तथा रक्तादि रोकनेवाला ) है ॥ ८४ ॥ इस पिच्छलवस्तिमें शूकर, भैंसें, मेंढे, बिलाव, हिरन तथा मुरगे इनका ताजा रुधिर लेना ( अर्थात् जीवते हुएका रुधिरही जीवको साधता है इससे सजीवका ही रुधिर लेना ) अथवा अंडे लेना ( अंडे केवल कुक्कुट पक्षीके ही लेना ) ॥ ८५ ॥

संग्रहणवस्ति ।

प्रियंग्वादिगणक्काथा अंबष्ठाद्येन संयुताः ॥
सक्षौद्राः सघृताश्चैव ग्राहिणो वस्तयः स्मृताः ॥ ८६ ॥

प्रियंग्वादि गणका क्काथ लेके अंबष्ठादि गणके कल्कमें मिला शहत और घृतसे युक्त करके वस्ति करना संग्रहण है ॥ ८६ ॥

एतेष्वेव च योगेषु स्नेहाः सिद्धाः पृथक्पृथक् ॥
समस्तेष्वथ वा सम्यग्विधेयाः स्नेहवस्तयः ॥ ८७ ॥

इन योगोंमेंसे पृथक् पृथक्से सिद्ध किये हुए अथवा समस्त योगसे सिद्ध किये हुए स्नेहसे ठीक वस्ति करना यह स्नेहवस्ति कहाती है ॥ ८७ ॥

वंध्यात्वनाशकवस्ति ।

वंध्यानां शतपाकेन शोधितानां यथाक्रमम् ॥
बलातैलेन देयाः स्युर्वस्तयस्त्रैवृतेन च ॥ ८८ ॥

वंध्या स्त्रियोंको स्नेहन, स्वेदन, वमन, रेचनादिसे शुद्ध करके शतपाकविधानसे सिद्ध किये बलातैलकी वस्ति देवे तथा त्रैवृत घृतकी वस्ति देवे तो वन्ध्यापन नष्ट होवे ॥ ८८ ॥

नरस्योत्तमसत्त्वस्य तीक्ष्णं वस्तिं निधापयेत् ॥ मध्यमं मध्यसत्त्वस्य विपरीतस्य वै मृदुः ॥ ८९ ॥ एवं कालं बलं दोषं विकारं च विकारवित् ॥ वस्तिद्रव्यबलं चैव वीक्ष्य वस्तीन्प्रयोजयेत् ॥ ॥ ९० ॥ दद्यादुत्क्लेशनं पूर्वं मध्ये दोषहरं पुनः ॥ पश्चात्संशमनीयं च दद्याद्वस्तिं विचक्षणः ॥ ९१ ॥

उत्तम सत्त्ववाले ( अति बलवान् ) को तीक्ष्ण ( तेज ) वस्ति देनी चाहिये, मध्यम सत्त्ववालेको मध्यम तथा हीन सत्त्ववाले ( दुर्बल ) को मृदु वस्ति देनी उचित है ॥ ८९ ॥ इसी प्रकार काल ( समय ), बल, दोष तथा व्याधिको देख ( विचार ) कर रोगोंका जाननेवाला वैद्य वस्तिका प्रयोग करे ( और वस्तिके द्रव्योंको भी समय, दोष आदिसे अनुकूल देख लेवे ) तथा वस्तिकी औषधोंका बल भी समझ लेवे तब उपयोग करे ॥ ९० ॥ सबसे पहले उत्क्लेशन ( दोषोंको उठानेवाली ) वस्ति देवे फिर दोषोंको निकालनेवाली देवे इससे पीछे संशमन ( बचे रहे दोषोंको शांत करनेवाली वस्तिका उपयोग करे ) ॥ ९१ ॥

**एरंडबीजं मधुकं पिप्पली सैंधवं वचा ॥ हबुषाफलकल्कश्च वस्तिरुत्क्लेशनः स्मृतः ॥ ९२ ॥ शताह्वा मधुकं बीजं कौटजं फलमेव च ॥ सकांजिकः सगोमूत्रो वस्तिर्दोषहरः स्मृतः ॥ ९३ ॥ प्रियंगुमधुकं मुस्ता तथैव च रसांजनम् ॥ सक्षीरः शस्यते वस्तिर्दोषाणां शमनः परः ॥ ९४ ॥**

एरंडके बीज, मुलेठी, पीपल, सैंधानमक, वच, हाऊबेर और मैनफलका कल्क करके वस्ति देनेसे उत्क्लेश ( दोषोंका उठाया पतलापन ) होताहै ॥ ९२ ॥ शताह्वा ( सौंफ या सोया ), मुलेठी, कुडेके बीज ( इंद्रजौ ) और मैनफल इनका कल्क करके कांजी और गोमूत्र मिलाकर वस्ति करनेसे दोष निकल जातेहैं यह दोषोंको निकालनेवाली उत्क्लेशन वस्ति है ॥ ९३ ॥ प्रियंगु, मुलेठी, नागरमोथा और रसोत इनमें दूध मिलाकर वस्ति करनेसे ( शेष रहे ) दोष शांत होते हैं यह दोषोंको शमन करनेवाली वस्ति है ॥ ९४ ॥

### माधुतैलिकवस्ति।

**नृपाणां तत्समानानां तथा सुमहतामपि ॥ नारीणां सुकुमाराणां शिशुस्थविरयोरपि ॥९५॥ दोषनिर्हरणार्थाय बलवर्णोदयाय च ॥ समासेनोपदेक्ष्यामि विधानं माधुतैलिकम् ॥ ९६ ॥ यानस्त्रीभोज्यपानेषु नियमश्चात्र नोच्यते ॥ फलं च विपुलं दृष्टं व्यापदां चाप्यसंभवः ॥ ९७ ॥ योज्यस्त्वतः सुखेनैव निरूहक्रममिच्छता ॥ यदेच्छति तदैवैष प्रयोक्तव्यो विपश्चिता ॥ ९८ ॥**

राजोंके लिये तथा राजाओंके समान बडे आदमियोंके लिये तथा स्त्रियों और कोमल ( नाजुक ) मनुष्यों तथा बालकों और वृद्धोंके लिये ॥ ९५ ॥ दोषोंके

निकालनेके वास्ते और बल, रूप आदिके उदय होनेके वास्ते माधुतैलिकवस्तिका विधान विस्तारपूर्वक वर्णन करते हैं ॥ ९६ ॥ इसमें सवारी, स्त्रीसंग, भोजन, पान इत्यादिका कुछ भी नियम नहीं है और फल (फायदा) बहुत विशेष है और व्याधियां भी इससे नहीं होतीं ( अर्थात् कुछ उपद्रव भी इसमें नहीं होते ) ॥ ९७ ॥ इस कारणसे निरूहणके क्रमकी इच्छावाले विद्वान् वैद्यको सुखपूर्वक जब इच्छा हो तब इसीका उपयोग करना चाहिये ॥ ९८ ॥

मधुतैले समे स्यातां क्काथश्चैरंडमूलजः ॥ पलार्द्धं शतपुष्पायास्त-तोर्द्धं सैंधवस्य च ॥ ९९ ॥ फलेनैकेन संयुक्तः खजेन च विलो-डितः ॥ देयः सुखोष्णो भिषजा माधुतैलिकसंज्ञितः ॥ १०० ॥

इसमें शहत और तैल समान भाग लेना और इतनाही एरंडकी जडका क्काथ तथा आधे पल सौंफ और सौंफसे आधा सैंधानमक लेना ॥ ९९ ॥ इसमें १ मैन-फल पीसकर मिला देवे और रईसे मथ डाले फिर सुहाता गरम करके वैद्य इसकी वस्ति देवे इसका नाम माधुतैलिकवस्ति है ॥ १०० ॥

☞ (वक्तव्य) इसमें द्रव्योंकी समष्टि मात्रा ९ प्रसृत अर्थात् १८ पल पूरी लिखी है जिसमें ४ पल शहत, ४ पल तैल, ८ पल क्काथ लेना टीकाकारने लिखा है पर इस समय इसकी मात्रा भी आधी आधी ही रखनी उचित है अर्थात् सब मिला-कर ९ पल हो इसी हिसाबसे द्रव्योंको लेकर वस्ति देना समयानुसार ठीक प्रतीत होता है ॥

वचा मधुकतैलं च क्काथः सरससैंधवः ॥ पिप्पलीफलसंयुक्तो व-स्तिर्युक्तरथः स्मृतः ॥ १०१ ॥ सुरदारु वरा रास्ना शतपुष्पा वचा मधु ॥ हिंगुसैंधवसंयुक्तो वस्तिर्दोषहरः स्मृतः ॥ १०२ ॥ पंचमू-लीकषायं च तैलं मागधिका मधु ॥ वस्तिरेष विधातव्यः सशताह्वः ससैंधवः ॥ १०३ ॥ यवकोलकुलत्थानां क्काथो मागधिका मधु ॥ ससैंधवः समधुकः सिद्धवस्तिरिति स्मृतः ॥ १०४ ॥

वच, शहत, तैल, और क्काथ ( अरंडमूलका क्काथ ), मांसरस, सैंधानमक, पिप्पली और मैनफल इनकी वस्ति करना युक्तरथ ( माधुतैलिक युक्तरथ ) वस्ति है ( इसमें 'पिप्पलीफलसंयुक्तो' की जगह 'पिप्पलीमूलसंयुक्तो' ऐसा भी पाठ है ) ॥ ॥ १०१ ॥ देवदारु, त्रिफला, रास्ना, सौंफ, वच, शहत, हींग और सैंधानमक ( और तैल अनुक्त भी लेना ) इन सबको मिलाके वस्ति करना यह दोषहरवस्ति

कहलाता है ॥१०२॥ पंचमूलका क्वाथ, तेल, पीपल, शहत, सौंफ और सेंधानमक इनको मिलाकर वस्ति करना भी श्रेष्ठ है ॥ १०३ ॥ जौ बेर, कुलथी इनका क्वाथ पीपल, शहत, सैंधानमक, मुलेठी ( और तैल अनुक्त भी लेना क्योंकि ये सब माधुतैलिकहीके भेद हैं ) इनकी वस्ति करना सिद्धवस्ति कहलाता है ॥ १०४ ॥

मुस्तादिकवस्ति ।

मुस्तापाठामृतातिक्ताबलारास्नापुनर्नवाः ॥ मंजिष्ठारग्वधोशीरत्रायमाणाख्यगोक्षुरान् ॥ १०५ ॥ पालिकान्पंचमूलाल्पसहितान्मदनाष्टकम् ॥ जलाढके पचेत्क्वाथं पादशेषं पुनः पचेत् ॥ १०६॥ क्षीरप्रस्थेन संयुक्तं क्षीरशेषं परिस्रुतम् ॥ पादेन जांगलरसस्तथा मधुघृतं समम् ॥१०७॥ शताह्वाफलिनीयष्टीवत्सकैः सरसांजनैः ॥ कार्षिकैः सैंधवयुतैः कल्कैर्वस्तिः प्रयोजितः ॥ १०८ ॥ वातासृङ्मोहशोफार्शोगुल्ममूत्रविबंधनुत् ॥ विसर्पज्वरविड्भङ्गरक्तपित्तविनाशनः॥ १०९ ॥ बल्यः संजीवनो वृष्यश्चक्षुष्यः शूलनाशनः ॥ स्थापनानामयं राजा वस्तिर्मुस्तादिको मतः ॥ ११० ॥

नागरमोथा, पाठा, गिलोय, कुटकी, खिरेंटी, रास्ना, सांठी, मंजीठ, किरमाला, खस, त्रायमाण, गोखरू ॥ १०५ ॥ और लघुपंचमूल इन सबको पल पल भर लेवे और आठ मैनफल लेवे इन सबको आढकभर जलमें क्वाथ कर चतुर्थांश शेष रहनेपर उतार ले फिर उसको छानकर १ प्रस्थ दूधमें पकावे और जब दूध शेष रहे तब उतार लेवे फिर इसमें १ चौथाई जंगली जीवोंके मांसका रस तथा उतना २ ही शहत और घृत डाले ॥ १०६॥ १०७॥ और सौंफ, प्रियंगु, मुलेठी, इंद्रजौ, रसोत, सैंधानमक इन सबको कर्ष कर्ष ले कल्क कर मिला दे फिर इसकी वस्ति उपयोग करे ॥ १०८ ॥ यह वातरक्त, मोह ( मूर्च्छा ), शोथ, बवासीर, गुल्म, मूत्रदोष और बंधा पडना इन रोगोंको नाश करता है तथा विसर्प, ज्वर, विड्भेद, रक्तपित्त इनको भी नष्ट करनेवाला है ॥ १०९ ॥ बलकारक, जीवन, वृष्य, नेत्रोंको हितकारक और शूलनाशक है यह मुस्तादिक वस्तिका प्रयोग सब आस्थापनके प्रयोगोंमें राजाके तुल्य है ॥ ११० ॥

अवेक्ष्य भेषजं बुद्ध्या विकारं च विकारवित् ॥ बीजेनानेन मति-

मान्कुर्याद्वस्तिशतान्यपि ॥ १११ ॥ अजीर्णे न प्रयुंजीत दिवास्वप्नं च वर्जयेत् ॥ आहाराचारिकं शेषमन्ययुक्तं समाचरेत् ॥ ११२ ॥

रोगोंको जाननेवाला बुद्धिमान् वैद्य औषधको देख लेवे ( विचार लेवे ) और रोगको विचारले फिर इसी बीजके अनुसार सैकडों वस्तिके प्रयोग बुद्धिसे कल्पना कर सकता है ॥ १११ ॥ अजीर्णमें वस्तिकर्म नहीं करना तथा वस्तिकर्म किये जानेपर दिनमें सोना भी उचित नहीं इसके सिवाय और आहार,विहारभी यथायोग्यही करने चाहिये ॥ ११२ ॥

यस्मान्मधु च तैलं च प्राधान्येन प्रदीयते ॥ माधुतैलिक इत्येवं भिषग्भिर्वस्तिरुच्यते ॥११३॥ रथेष्वपि च युक्तेषु हस्त्यश्वे चापि कल्पिते ॥ यस्मान्न प्रतिषिद्धोयमतो युक्तरथः स्मृतः ॥ ११४॥ बलोपचयवर्णानां यस्माद्व्याधिशतस्य च ॥ भवत्येतेन सिद्धिस्तु सिद्धवस्तिरतो मतः ॥ ११५ ॥

जिससे मधु और तैल प्रधानतासे दिये जाते हैं इससे वैद्य इसे माधुतैलिक वस्ति कहते हैं ॥ ११३ ॥ रथमें नियुक्त होनेपर तथा हाथी और घोडेकी कल्पनामें जो नहीं थके या नहीं रुके इससे इसे युक्तरथ कहते हैं ॥ ११४ ॥ जिससे शरीरको बल, वृद्धि और रूपकी तथा सैकडों व्याधियोंकी एकहीसे सिद्धि होजावे इससे इसे सिद्धवस्ति कहतेहैं ॥ ११५ ॥

सुखिनामल्पदोषाणां नित्यं स्निग्धाश्च ये नराः ॥ मृदुकोष्ठाश्च ये तेषां विधेया माधुतैलिकाः ॥ ११६ ॥ मृदुत्वात्पादहीनत्वादकृत्स्नविधिसेवनात् ॥ एकवस्तिप्रदानाच्च सिद्धवस्तिष्वयंत्रणा ॥११७॥

इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सितस्थानेऽष्टात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥

सुखी आदमियोंको जिनके अल्प दोष हो उन्हें तथा जो नित्यही स्निग्ध रहतेहैं तथा जो नरम कोठेवाले हों उन सबको माधुतैलिकवस्तिका उपयोग करना चाहिये ॥ ११६ ॥ और मृदु होनेसे, पौनी मात्रा होनेसे तथा वमनादिक सब विधियोंका सेवन नहीं होनेसे और केवल १ ही वस्ति प्रयोग किया जानेसे सिद्धवस्ति सबसे श्रेष्ठ है ( अर्थात इसमें स्नेहन, स्वेदन, वमन, रेचनकीभी आवश्यकता

---

( श्लो० ११२ ) "अन्ययुक्तं समाचरेत्" इत्यत्र अन्यत्कामं समाचरेदिति वा पाठः तत्र कामं यथेष्टं समाचरेत् ( इति नि. सं. ) ( श्लो० ११७ ) अकृत्स्नविधिसेवनात् वमनादिसंस्कारवर्जितात् ( इति नि० सं० ) ।

नहीं और एकही वस्ति दीजावे इससे यह अयन्त्रणा (निर्बंधन) सिद्ध है और श्रेष्ठ है ॥ ११७ ॥

इति पण्डितमुरलीधरवि० सुश्रुतसं० भा० टी० चिकित्सितस्थानेऽष्टात्रिंशोऽध्यायः॥ ३८॥

---

## एकोनचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ३९.

### अथात आतुरोपद्रवचिकित्सितं व्याख्यास्यामः।

यहांसे अगाडी हम रोगीके उपद्रवोंकी चिकित्साका व्याख्यान करते हैं।

#### पंचकर्मके पीछे जठराग्निकी रक्षा।

**स्नेहपीतस्य वांतस्य विरिक्तस्य स्रुतासृजः॥ निरूढस्य च कायाग्निर्मंदो भवति देहिनः ॥ १ ॥ सोन्नैरत्यर्थगुरुभिरुपयुक्तैः प्रशाम्यति ॥अल्पो महद्भिर्बहुभिश्छादितोऽग्निरिवेन्धनैः॥२॥ स चाल्पैर्लघुभिश्चान्नैरुपयुक्तैर्विवर्द्धते ॥ काष्ठैरणुभिरल्पैश्च संधुक्षित इवानलः ॥ ३ ॥**

स्नेहपान करने, वमन करने, विरेचन लेने, रुधिर निकलवाने तथा निरूहणवस्ति-कराने ( इन पांच कर्मों ) के पीछे मनुष्यकी शारीरिक अग्नि मंद होजाया करती है ॥१॥ और इस समयमें अत्यन्त भारी ( गरिष्ठ ) भोजनसे वह अग्नि शांतही होजाता ( अर्थात् नष्टप्राय होजाती ) है जैसे छोटी अग्निकी चिनगारी बहुत भारी ईंधनसे दब ( बुझ ) जाया करती है ॥ २ ॥ और यदि इन पांच कर्मोंके पीछे थोडा और हलका उचित भोजन करे तो जठराग्नि बढती है जैसे छोटे २ हलके काठके टुकडोंसे ( थोडी ) अग्नि भी ( प्रचंड होजाती है ) जलने लगती है ॥ ३ ॥

#### दोषहरणके अनुसार भोजन।

**हृतदोषप्रमाणेन सदाहारविधिः स्मृतः॥त्रीणि चात्र प्रमाणानि प्रस्थोर्द्धाढकमाढकम् ॥ ४ ॥ तत्रावरं प्रस्थमात्रं द्वे शेषे मध्यमोत्तमे ॥५॥ प्रस्थे परिस्रुते देया यवागूः स्वल्पतंदुला ॥ द्वे चैवार्द्धाढके देये तिस्रश्चाप्याढके गते ॥ ६ ॥**

---

( श्लो० १ )आतुरोपद्रव इति-रोगः तेनात्र पंचकर्मनिमित्ताः व्यापदः प्रायेणेति । डल्हनमते तु एतानि पचकर्माणि यथा-स्नेहपानं गमनं रेचनं रक्तस्रुतिः निरूहणं च। ( श्लो० ६ ) 'यवागू' इत्यत्र एकवचननिर्देशादेकवारामिति बोध्यम्। 'द्वे चैवार्द्धाढके' इत्यत्र द्वे पेये द्वौ वारौ इति वोद्धव्यम्। तिस्र इति-वारत्रयं दद्यात् ( इति नि. सं. )।

दोषोंके निकलनेके प्रमाणसे सदा आहारविधि करनी चाहिये इसके तीन प्रमाण हैं १ प्रस्थ, २ आधे आढक, ३ आढक ॥४॥ इनमेंसे प्रस्थका हीन प्रमाण है तथा आधे आढक दोष निकल जाना मध्यम और आढक उत्तम है ॥५॥ इसमें प्रस्थभर दोष निकलेपर थोडे चावलोंकी यवागू एक वार देवे, आधे आढक निकल जानेपर दो समय, आढक भर निकलनेपर तीन वार यवागू दे ( प्रस्थभर निकलनेसे कई रुधिर निकलनाही अर्थ करते हैं ) ॥ ६ ॥

**विलेपीमुचिताद्भक्ताच्चतुर्थांशकृतां ततः ॥ दर्व्योद्युक्तेन विधिना क्लिन्नसिक्थामपिच्छलाम् ॥ ७ ॥ अस्निग्धलवणां स्वच्छमुद्गयूषयुतां ततः ॥ अंशद्वयप्रमाणेन दद्यात्सुस्निग्धमोदनम् ॥ ८ ॥ ततः सघृतमंडेन हृद्येनेंद्रियबोधिना ॥ त्रीनंशान्वितरेद्भोक्तुमातुरायौदनं मृदु ॥ ९ ॥**

जो उचित चावलोंके चौथाई भागसे बनाई हुई हो, जिसमें चावल खूब सीजे हों और जो गाढी न हो गई हो ऐसी विलेपी जिसमें चिकनाई और नमक न हो उसे अच्छे मूँगके यूषके संग भोजन करावे इसके कुछ दिन पीछे आधे भाग चावलोंका कोमल भात चिकनाई युक्त देवे ( अथवा "अंशद्वय"से यह भी अभिप्राय कई लेते हैं कि स्निग्ध भात आधे भूख देवे ) ॥ ७ ॥ ८ ॥ इसके पीछे घृत और मंडके संग इंद्रियोंका बोध करनेवाला चावलोंका कोमल भात रोगीको तीन भाग खानेको देवे ( अर्थात एक भागकी क्षुधा रहने दे ) ॥ ९ ॥

**ततो यथोचितं भक्तं भोक्तुमस्मै विचक्षणः ॥ लवणैर्हरिणादीनां रसैर्दद्यात्सुसंस्कृतैः ॥१०॥ हीनमध्योत्तमेष्वेव विरेकेषु विधिः स्मृतः ॥ एकद्वित्रिगुणः सम्यगाहारस्य क्रमो हितः ॥ ११ ॥**

इसके पीछे यथोचित भात, लवणयुक्त, हरिणादिक जीवोंके मासरसके संग रोगीके लिये खानेको वैद्य देवे तथा उस मांसरसमें जीरकादिका संस्कार भी कर देवे ॥१०॥ हीन, मध्य और उत्तम विरेचनमें भी यही विधि है कि हीन विरेचनवालेको ( प्रथम वही पूर्वोक्त यवागू ) एक वार, मध्य विरेचनवालेको दो वार, उत्तम विरेचनवालेको तीन वार ( फिर पूर्वोक्त क्रमसे विलेपी भात आदि देवे ) ॥११॥

**कफपित्ताधिकान्मद्यनित्यान्हीनविशोधितान् ॥ पेयाभिष्यंदयेत्तेषां तर्पणादिक्रमो हितः ॥ १२ ॥ वेदनालाभनियमशोकवैचि-**

( श्लो० ७ ) क्लिन्नसिक्थामिति-क्लिन्नं सिक्थं यत्र ताम् । सिक्थं भक्तपुलाक ग्रासं च (इति श० स्तो०)

**त्यहेतुभिः ॥ नरानुपोषितांश्चापि विरिक्तवदुपाचरेत् ॥ १३ ॥**

जिसके कफ और पित्त अधिक हो, जो नित्य मद्य पीते हों, जिनका हीन शोधन हुआ हो उनको पेया ( पेय भोजन ) अभिष्यंदकारक होता है उनको तर्पण भोजन हित होता है ॥ १२ ॥ वेदना प्राप्त होनेसे, नियम ( व्रतादि करने ) से शोकसे चित्त विगड जानेसे जिन मनुष्योंने लंघन किया हो उनको भी विरेचन किये मनुष्यके तुल्य ही भोजनआदि सब उपचार कराने चाहिये ॥ १३ ॥

**आढकार्द्धाढकप्रस्थसंख्या ह्येषा विरेचने ॥ एको विरेकः श्लेष्मांतो न द्वितीयोस्ति कश्चन ॥ १४ ॥ वलं यत्त्रिविधं प्रोक्तमतस्तत्र क्रमस्त्रिधा ॥ तत्रानुक्रममेकं तु वलस्थः सकृदाचरेत् ॥ द्विराचरेन्मध्यबलस्त्रीन्वारान्दुर्वलस्तथा ॥ १५ ॥ केचिदेवं क्रमं प्राहुर्मन्दमध्योत्तमाग्निषु ॥ १६ ॥**

विरेचनमें आढक, अर्द्ध आढक तथा प्रस्थ यह संख्या ( दोषोंके निकलनेकी ) है और जिसके एकही विरेचनके अंतमें कफ गिर जावे तो दूसरा कदापि न देवे ( और कई यह भी अर्थ करते हैं कि एक विरेचनही कफका अंतकारक होता है और दूसरा कोई यत्न नहीं है ) ॥ १४ ॥ जब कि बल तीन प्रकारका कहा है ( हीनबल, मध्यबल, उत्तमबल ) तो फिर उसके लिये क्रमभी तीनही प्रकारका है इसमें बलवान्‌को एक एक वारही अनुक्रमण करना चाहिये और मध्यम बलवालेको दो वार तथा दुर्बलको तीन वार करना चाहिये ॥ १५ ॥ कोई इस क्रमको मन्दाग्नि, मध्याग्नि और उत्तमाग्निके लिये वर्णन करते हैं ॥ १६ ॥

( वक्तव्य ) अभिप्राय इसमें यह है कि बलवान्‌को एकही वार (एकही दिनमें ) पूर्ण कफांतकृत विरेचन दे देना चाहिये और मध्य बलवालेको थोडा २ करके दो वार ( दो दिन ) देना और दुर्बल मनुष्योंको तीन वार करके ( तीन दिनमें जुलाब ) देना चाहिये, वस्ति मलसंचयके लिये एक २ दिनका अंतर करे तो भी ठीक है जैसे इन दिनों एक दिन जुलाब, दूसरे दिन ठंढाई ऐसे तीन ३ दिन जुलाब देते हैं ॥

---

( श्लो० १४ ) 'आढकार्द्धाढकप्रस्थसंख्या ह्येषाविरेचने' इत्यनेनात्र निर्गतमलपरिमाणेन संख्या निर्मिता नतु प्रवाहणगणनया, भावमिश्रादिभिस्तु प्रवाहणवेगैरेव संख्या कृता तदुक्तं च-'मात्रोत्तमा विरेकस्य त्रिंशद्वेगैः कफांतका ॥ वेगैर्विंशतिभिर्मध्या हीनोक्ता दशवेगिका ॥ १ ॥ इति । तत्तु न सम्यक् । तत्राह डल्लनः यद्यपि-पित्तस्यांतस्तदनंतरं तत्परमामरूपःकफः प्रवर्तते तस्मात् कफान्वितत्वाद्विरेकस्य तां प्रवाहिकां संख्या विरेचनविदो नेच्छति इति ।

### रसभेदसे भोजन ।

**संसर्गेण विवृद्धेऽग्नौ दोषकोपभयाद्व्रजेत् ॥ प्राक् स्वादुतिक्तौ स्निग्धाम्ललवणान्कटुकं ततः ॥ १७ ॥ स्वाद्वम्ललवणान्भूयः स्वादुतिक्तावतः परम् ॥ स्निग्धरूक्षान्रसांश्चैव व्यत्यासात्स्वस्थवत्ततः ॥ १८ ॥**

पंचकर्मके पीछे अन्नादिके संसर्गसे जब अग्नि बढ जावे तब दोषोंके कोपके भयसे ( अर्थात् इस अवस्थामें जैसा जैसा आहार विशेष किया जावे उसी दोषकी अधिक वृद्धि और कोप होकर अनेक भयंकर रोग चिरस्थायी उत्पन्न होजाते हैं जैसे अधिक मधुर स्निग्धसे स्थूलता, मेदोवृद्धि तथा अतिरूक्ष कटुकके खानेसे शोष, कृशता इत्यादि । इसी लिये भोजनका ऐसा विचार रक्खे जिससे कोई दोष बढकर कोपको प्राप्त न हो ) प्रथम बढी हुई अग्निकी वा पित्तकी समताके लिये मधुर और तिक्त ( कडवे ) रस भोजन करने फिर वायुकी शांतिके लिये स्निग्ध अम्ल और लवण रस भोजन करने फिर कफकी शांतिके लिये कटुक ( चरपरे ) रसके पदार्थ भोजन करे ॥ १७ ॥ फिर इसके पीछे मीठे, खट्टे और लवणके पदार्थ भोजन करे और फिर मीठे और तिक्त भोजन करे और स्निग्ध, रूक्ष रस उलट पलटकर खावे ( अर्थात् स्निग्धके पीछे रूक्ष और रूक्षके पीछे स्निग्ध खाते रहे ) ( ऐसा क्रम करते रहनेसे कोई दोष वृद्धि और कोपको प्राप्त नहीं होता ) और फिर स्वस्थ मनुष्यकी तरह यथेच्छ भोजन करे ॥ १८ ॥

**केवलं स्नेहपीतो वा वांतो यश्चापि केवलम् ॥ स सप्तरात्रं मनुजो भुंजीत लघुभोजनम् ॥ १९ ॥ कृतः शिराव्यधो यस्य कृतं यस्य च शोधनम् ॥ स नो परिहरेन्मासं यावद्वा बलवान्भवेत् ॥ ॥ २० ॥ एकैकस्मिन्परिहरेद्बस्तौ बस्तौ त्र्यहं त्र्यहम् ॥ तृतीये तु परिहरेद्यथायोगं समाचरेत् ॥२१ ॥**

जिसने केवल स्नेहपान ही किया हो या केवल वमन ही किया हो वह मनुष्य सात दिन पीछे तक हलका भोजन करे ॥ १९ ॥ जिसकी फस्त खोली गई हो या जिसका शोधन किया हो अर्थात् जिसे जुलाब दिया हो वह मनुष्य १ महीनेतक या जबतक पूरा २ बलवान् हो तबतक लघु भोजन करे ( और पथ्यसे रहे ) ॥ ॥ २० ॥ एक एक बस्तिकर्ममें तीन तीन दिन पथ्य करे और तीसरे परिहारक पीछे यथायोग्य आचरण करे ॥ २१ ॥

### रोगीके कुपथ्यसे होनेवाले उपद्रव ।

तैलपूर्णामसृद्भांडसधर्माणो व्रणातुराः ॥ स्निग्धशुद्धाक्षिरोगार्ता ज्वरातीसारिणश्च ये ॥ २२ ॥ क्रुध्यतः कुपितं पित्तं कुर्यात्तांस्तानुपद्रवान् ॥ आयास्यतः शोचतो वा चित्तं विभ्रममृच्छति ॥ २३ ॥

तैलसे भरे हुए मिट्टीके कच्चे घडेके समान ये रोगी होते हैं जैसे-व्रणातुर, स्नेहपान किये हुए, शुद्ध वमन, विरेचन और बस्ति किये हुए, नेत्र रोगवाले, ज्वरवाले और अतिसारके रोगी ॥ २२ ॥ यदि ये क्रोध करें तो पित्त कुपित होकर उसी उसी प्रकारके उपद्रव करता है इससे इन्हें क्रोधादि करना उचित नहीं और परिश्रम करनेसे तथा शोच करनेसे चित्तमें भ्रम होता है ॥ २३ ॥

मैथुनोपगमाद्घोरान् व्याधीनाप्नोति दुर्मतिः ॥ आक्षेपकं पक्षघातमंगप्रग्रहमेव च ॥ २४ ॥ गुह्यप्रदेशे श्वयथुं कासश्वासौ च दारुणौ ॥ शुक्रवच्चापि रुधिरं सरजस्कं प्रवर्तते ॥ २५ ॥ लभते च दिवास्वप्नात्तांस्तान्व्याधीन्कफात्मिकान् ॥ प्लीहोदरं प्रतिश्यायं पांडुतां श्वयथुं ज्वरम् ॥ २६ ॥ मोहं सदनमंगानामविपाकं तथारुचिम् ॥ तमसा चाभिभूतस्तु स्वप्नमेवाभिनंदति ॥ २७ ॥

वमन, रेचनके पीछे मैथुन करनेसे दुर्मति मनुष्य आक्षेपक, पक्षाघात, अंगग्रह आदि घोर व्याधियोंको प्राप्त होता है ॥ २४ ॥ गुह्यदेशमें शोथ और दारुण श्वास, कास हो जाते हैं और प्रमेह होता है तथा स्त्रीके रुधिर ( रज ) में मिलके निकलने लगता है ( स्त्री भी वमन, रेचनादिके पीछे उक्त कुपथ्य न करे ) ॥ २५ ॥ वमन, रेचनादिके पीछे दिनमें सोनेसे कफकी व्याधियां, प्लीहवृद्धि, जुखाम, पांडुता, शोथ और ज्वर हो जाता है ॥ २६ ॥ तथा मूर्च्छा, अंगोंका थकाव, भोजन न पचना तथा अरुचि होती है और तमोगुणसे व्याप्त होकर नींद ज्यादे आने लगती है ( अर्थात् निद्रा बढ जाती है ) ॥ २७ ॥

उच्चैःसंभाषणाद्वायुः शिरस्यापादयेद्रुजम् ॥ आंध्यं जाड्यमजिघ्रत्वं बाधिर्यं मूकतां तथा ॥ २८ ॥ हनुमोक्षमधीमंथमर्दितं च सुदारुणम् ॥ नेत्रस्तंभं निमेषं वा तृष्णां कासं प्रजागरम् ॥ २९ ॥ लभते दंतचालं च तांस्तांश्चान्यानुपद्रवान् ॥ ३० ॥ यानयानात्तु लभते छर्दिमूर्च्छाभ्रमक्लमान् ॥ तथैवांगग्रहं घोरमिंद्रियाणां च विभ्रमम् ॥ ३१ ॥

ऊंचे ( पुकार २ के ) ज्यादा बोलनेसे वायु शिरमें रोग उत्पन्न करता है तथा अन्धापन, मूर्खता, गंधका अज्ञान, वहरापन और गूंगापन इतने रोग पैदा करता-है ॥ २८ ॥ ठोडी ( जवडा ) खुला रहना या बंद रहना, अधिमंथ, अर्दितवायु तथा नेत्र ठठराजाना या पलक बंद न होना, तृषा, खांसी और निद्रा नहीं आना इतने दारुण रोग पैदा करता है ॥ २९ ॥ तथा दातोंका चलायमान होना और उसी भांतिके अन्य उपद्रव उस मनुष्यको प्राप्त होते हैं ॥ ३० ॥ और सवारी करनेसे वमन, मूर्च्छा, भ्रम, थकाव तथा शरीरका जकडना और इंद्रियोंका विभ्रम इन रोगोंको प्राप्त होता है ॥ ३१ ॥

**चिरासनात्तथा स्नानाच्छ्रोण्यां भवंति वेदना ॥ ३२ ॥ अतिचंक्र-मणाद्वायुर्जंघयोः कुरुते रुजम् ॥ सक्थिप्रशोषं शोफं वा पादहर्ष-मथापि वा ॥ ३३ ॥ शीतसंभोगतोयानां सेवा मारुतवृद्धये ॥ ततोंगमर्दविष्टंभशूलाध्मानप्रवेपकाः ॥ ३४ ॥ वातातपाभ्यां वैवर्ण्यं ज्वरं चापि समाप्नुयात् ॥ विरुद्धाध्यशनान्मृत्युं व्याधिं वा घोरमृच्छति ॥ ३५ ॥**

बहुत देरतक एक आसनसे बैठनेसे तथा स्नान करनेसे ( ठंढे पानीके न्हानेसे ) कमरमें दरद होता है ॥ ३२ ॥ अत्यन्त फिरनेसे वायु साथलोंमें पीडा करता है, साथलें सूख जाती हैं या सूज जाती हैं अथवा पावोंमें झन्नाटा होने लगता है ॥ ॥ ३३ ॥ शीतल वस्तुओंका वरताव करने या जलकी सेवा ( फुहारे आदिके पास बैठनेसे ) वायुकी वृद्धि होती है, जिससे अँगडाई ज्यादे आना, विष्टंभ होना, शूल, अफारा, कंप होजाता है ॥ ३४ ॥ प्रचण्ड हवामें रहने या धूपमें रहनेसे विवर्णता ( रूप विगड जाना ), ज्वर ये होते हैं और विरुद्ध भोजनसे या भोजन पर भोजन करनेसे ( या ज्यादे खानेसे ) मृत्यु हो जाती है या घोर उपाधियां होती हैं ॥३५॥

**असात्म्यभोजनं हन्याद्बलवर्णमसंशयम् ॥ अनात्मवंतः पशुवद्भुं-जंते येऽप्रमाणतः ॥ रोगानीकस्य ते मूलमजीर्णं प्राप्नुवंति हि ॥३६॥**

जो असात्म्य ( बे माफकतकी वस्तु ) भोजन करे तो निःसन्देह बल और वर्णका नाश होवे तथा अजितेंद्रिय ( बे परहेज ) मनुष्य जो अप्रमाणसे पशुओंके तुल्य बहुत भोजन करते रहें वे रोगसमूहके मूल अजीर्णको प्राप्त होते हैं ॥ ३६ ॥

**व्यापदां कारणं वीक्ष्य व्यापत्स्वेतासु बुद्धिमान् ॥**
**प्रयतेतातुरारोग्ये प्रत्यनीकेन हेतुना ॥ ३७ ॥**

इन व्यापदोंमेंसे हरेक व्यापद् और उसके कारणको बुद्धिमान् वैद्य विचारकर उसके विपरीत औषध, आहार और विहारसे रोगीकी आरोग्यताके लिये यत्न करे॥ ३७॥

( वक्तव्य ) पहले जो पैंतीसवें अध्यायमें यह वर्णन किया था कि "आतुर अर्थात् रोगीकी असावधानी आदि से १५ उपद्रव होते हैं उन्हे आतुरोपद्रवचिकित्सित अध्यायमें कहेंगे" सो वे येही पन्द्रह उपद्रव पूर्व वर्णन किये गये हैं ॥

**विरिक्तवांतैर्हरिणैणलावकास्ततश्च सेव्यः समयूरतित्तिरिः ॥**
**सषष्टिकाश्चैव पुराणशालयस्तथैव मुद्गा लघु यच्च कीर्तितम् ॥ ३८॥**

**इति सुश्रुतसंहितायां चिकित्सितस्थान एकोनचत्वारिंशोऽध्यायः॥ ३९ ॥**

विरेचन और वमन किये पीछे मनुष्य हरिण, एण, लवा, मोर, तीतर इनका मांस तथा षष्टिक (साठी चावल और शालीचावल पुराने ) तथा मूँग ये सेवन करे तथा अन्य हलके पदार्थ भी सेवन करे ॥ ३८ ॥

इति प० मुरलीधरवि० सुश्रुतसं० भा०टी० चिकित्सितस्थान एकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥

---

## चत्वारिंशोऽध्यायः ४०.

**अथाऽतो धूमनस्यकवलग्रहचिकित्सितं व्याख्यास्यामः ।**

यहांसे अगाडी अब हम धूमपान और नस्य तथा कवलधारण करनेकी चिकित्साका व्याख्यान करते हैं ।

**धूमः पंचविधो भवति । तद्यथा प्रायोगिकः स्नेहनः वैरेचनः कासघ्नो वामनीयश्चेति ॥ १ ॥**

धूम पांच प्रकारका होता है जैसे १ प्रायोगिक ( जिसके प्रयोग रखनेसे वायु और कफ शांत हों ), २ स्नेहन ( स्निग्धताके अंशांश पहुँचानेवाला ), ३ वैरेचन ( जिससे शिरके या शरीरके दोषोंका रेचन होवे ), ४ कासनाशक ( जिससे खांसी, कंठके रोग तथा हिक्का आदि नष्ट होवें), ५ वामनीय ( वमनकारक ) ॥ १॥

### पांच प्रकारकी धूमकी बत्तियां ।

**तत्रैलादिना कुष्ठतगरवर्ज्येण श्लक्ष्णपिष्टेन द्वादशांगुलं शरकांडं क्षौमेणाऽष्टांगुलं वेष्टयित्वा लेपयेदेषा वर्तिः प्रायोगिके । स्नेहफलसारमधूच्छिष्टसर्जरसगुग्गुलुप्रभृतिभिः स्नेहमिश्रैः स्नेहने । शिरोविरेचनद्रव्यैर्वैरेचने । बृहतीकंटकारिकात्रिकटुककासमर्दहिंगिंगुदीत्वङ्मनःशिलाच्छिन्नरुहाकर्कटशृंगीप्रभृतिभिः कासहरैश्च**

